तत्तत्काले दापनीयम्, ईदृशधर्माधर्मप्रेरणाकारकः सर्वशक्तिसम्पन्नः श्रीरामो विद्वद्भिर्मन्तव्यः । किं जडं चेतनश्रीरामोऽथवाऽन्यः कश्चित् चेतनः प्रेरयितुं शक्नोति ? इति ज्ञातुं न शक्यते । यज्जडमपि चेतनः प्रेरयितुमर्हति ? । आज्ञां ददाति । वाढं जडमपि चेतनः प्रेरयति द्विचक्रिकां चतुश्चक्रिकां धूमयानं जडं वा कश्चालयति ? चेतनो मनुष्यः । एवं प्रभुरपि जडधर्माधर्मौ प्रेरयितुं शक्नोति । आज्ञां दातुमर्हति । अस्य प्राणिन ईदृशं कर्म, अस्मा अस्य कर्मणः फलं सुखं दुःखात्मकमस्मिन् देशेऽस्मिन् काले दातव्यम्-इत्येव जडधर्माधर्मावाज्ञापयति ॥५६-५८॥

दया चतुरता किस जीव ने कैसा कर्म किया है उसके अनुसार ही उसको अमुक योनि में भेजना वहां भी उसके कर्मानुसार ही सुखदुःखता लाभ-हानि आदि को दिलाना ऐसे गुणों से युक्त सर्वज्ञ भूत वर्तमान भविष्य को जाननेवाले व्यापक देश कृत वस्तुकृत कालकृत भेदों से रहित अमुक देश में है अमुक देश में नहीं हैं अमुक वस्तु को जानते हैं अमुक वस्तु को नहीं जानते हैं। अमुक काल में हैं अमुक काल में नहीं इन भेदों से रहित है समस्त देश वस्तु काल में है यही व्यापकता है। हरि है अपने शरण में आए हुए सद्भक्तों के सभी कर्मों के नाशक है संचित, प्रारब्ध, क्रियमाण यही तीन कर्म हैं इनके नाशक नित्य साकेतधाम में मुख्यतया रहनेवाले, जैसे राजा अपनी राज्य में अपने विश्राम के लिए बहुत स्थल बनवाता है किन्तु मुख्यता मुख्य नगर में एक मुख्यस्थल रहता है वैसे ही प्रभु का सभी जगत् निवास स्थल है किन्तु मुख्य एक साकेतधाम भी है विश्राम के लिए। कर्माधीन रहित शरीर वाले। जीवकृत धर्म तथा अधर्म के शासन करनेवाले। धर्म तथा अधर्म जड है इसलिए धर्माधर्म अपना फल देने में असमर्थ हैं अपना फल दे सकते नहीं हैं।

क्योंकि देना-लेना चेतन का धर्म है जड लेना देना नहीं कर सकता है। धर्म का फल है सुख और लाभ और अधर्म का फल है दुःख तथा हानि इन दोनों को पानेवाले अनेक प्राणी देखे जाते हैं। इसलिए धर्माधर्म के प्रेरक अन्तर्यामी समस्त प्राणियों के सभी अवस्थाओं में किए हुए शुभ तथा अशुभ कर्मों को जाननेवाले, यह जीव पूर्व जन्म में अथवा इसी जन्म में यह शुभ अथवा अशुभ कर्म किया है अथवा करता है तो इन कर्मों का फल तत् तत् प्राणियों को तत् तत् देश तथा तत्



तत् काल में दिलाना चाहिए ऐसे धर्माधर्म की प्रेरणा करनेवाले सर्वशक्ति सम्पन्न श्रीरामजी को विद्वानों को मानना चाहिए। क्या जड को चेतन प्रभु श्रीरामजी अथवा और कोई चेतन प्रेरणा कर सकता है यह बात समझने में नहीं आती है कि जड को भी चेतन प्रेरणा करता है ? हुकुम देता है। हाँ जड को भी चेतन प्रेरणा करता है सायकल, मोटर, रेलगाडी ये जड हैं इनको कौन चलाता है ? चेतन मनुष्य। इसी तरह से प्रभु भी जड धर्म अधर्म को प्रेरणा कर सकते हैं हुकुम दे सकते हैं। इस प्राणी का ऐसा कर्म है इसको इस कर्म का फल सुख दुःखात्मक इस देश इस काल में देना चाहिए यही जड धर्माधर्म को हुकुम देना है ॥५६-५८॥

**जीवोऽल्पज्ञोऽविभुर्नित्यो ज्ञानं तस्य विभु स्मृतम् ।**
**अनेकं वस्तु गृह्णाति युगपद्धि यतः स्वयम् ॥५९॥**

जीवोऽल्पज्ञोऽस्ति, अतः स जीवस्त्रिकालवृत्तस्तथा यत्र यस्मिञ्छरीरे तिष्ठति तत्रत्यानि सर्वाणि वस्तूनि ज्ञातुं न शक्नोति, तथा जीवो विभुः-व्यापको नास्ति, यो जीवोऽयोध्यानगरेऽस्ति स मथुरायां न विद्यते, किन्तु जीवो नित्यो वर्तते कस्मिन्नपि काले जीवस्याभावो न भवति, तथैव जीवस्य ज्ञानमपि नित्यमस्ति, एतादृशो विशिष्टाद्वैतवादिनां सिद्धान्तो वर्तते 'तद् न विज्ञातुर्विज्ञातेर्विपरिलोपोविद्यते । इति श्रुतिबलान्नित्यं मन्यते हि विचक्षणैः' तथा हेयगुणध्वंसादवबोधादयोगुणाः । प्रकाश्यन्ते न जायन्ते नित्या एवात्मनोहि ते । ( श्रौतप्रमेय चन्द्रिका ३।५-६ ) इत्याचार्योक्तेः । अतो जीवो युगपदेवानेकेषां वस्तूनां ग्रहणं करोति । यथा रसालादिलेहेऽनेकानि वस्तूनि मिलितानि तिष्ठन्ति, तथापि जीवस्य युगपदेव तेषां समेषां ज्ञानं जायते । अत्रान्यस्य कस्यचिदावश्यता नापेक्ष्यते ॥५९॥

जीव अल्पज्ञ है इसी से तीनों काल की बात को तथा जहाँ जिस शरीर में रहता है वहाँ की सभी वस्तुओं को जान सकता नहीं है। तथा जीव विभु व्यापक नहीं है। जो जीव अहमदाबाद में है वह बम्बई में नहीं है किन्तु जीव नित्य है किसी भी काल में जीव का अभाव होता नहीं है। तथैव जीव का ज्ञान भी नित्य है ऐसा विशिष्टाद्वैतवादियों का सिद्धान्त है। इसलिए जीव एक ही साथ में अनेक वस्तुओं का ग्रहण करलेता है जैसे आम आदि की चटनी में अनेक वस्तु मिली रहती है

तो भी जीव को एक ही साथ में ज्ञान हो जाता है सभी वस्तुओं का यहाँ किसी दूसरे की आवश्यकता नहीं पडती है ॥५९॥

**केशाग्रशतभागोऽस्ति स चानन्त्यं व्रजेद् ध्रुवम् ।**
**ब्रह्मसमानमुक्तिः स जगद्-व्यापारवर्जितः ॥६०॥**

अयं सूक्ष्मतरोऽस्ति, मनुष्यादीनां शरीरस्य बालस्याग्रभागस्य शतांशस्यैकभागसमानो जीवोऽस्ति, अनन्तोऽस्त्यतोऽस्य गणना बहुकठिना विद्यते । कियदवधि अस्यजीवस्य गणनाकोऽपि कर्तुंनार्हति । आनन्त्यात् । सद्-भगवद्-भक्तजीवानां भगवद्वद् भोगोऽस्ति । सायुज्यमुक्तिः सद्-भगवद्-भक्तानामस्ति । मुक्तिमोक्षौ द्वावेकार्थौ ( पर्यायौ ) स्तः । सा मुक्तिश्चतुर्विधाऽस्ति सामीप्य-सारूप्य सालोक्य-सायुज्यभेदात् । आसु श्रीवैष्णवसमाजे सायुज्यमुक्तिरेव स्वीकृताऽस्ति । अत्र प्रमाणमस्ति 'भोगमात्रसाभ्यलिङ्गाच्च' इति वेदव्यासकृतं सूत्रम् । मुक्तजीवः केवलं भगवत्समानो भोगं कुरुते । भोजं पानं परिधानं यत्र गन्तुमिच्छेत् तत्रगमनं पश्चात्ततः परावर्तनमपि, किन्तु 'जगद्व्यवहारवर्जम्' अनेन वेद व्यासकृतसूत्रेण प्रमाणेन मुक्तजीवो जगद्रचनारहित एव तिष्ठति । जगद्रचनाधिकारो मुक्तजीवानां नास्ति अन्यो भोगः समानोऽस्ति ॥६०॥

वह जीव बहुत ही छोटा है मनुष्यादि के शरीर के बालों के आगे के टुकडे के सौ टुकडे किए जांये उन टुकडों में से एक टुकडे के बराबर जीव है । वह छोटा जीव निश्चय करके समझे कि अनन्त है अर्थात् जीव बाल के आगे के भाग के सौ टुकडों में से एक टुकडे के बराबर है और अनन्त है अतः इन जीवों की गणना बहुत कठिन है कहाँ तक कोई इन जीवों की गणना कर सकता है अनन्त होने से सच्चे भगवद्भक्त जीवों का भगवान् के समान भोग है सायुज्य मुक्ति सच्चे भगवद्भक्तों की है मुक्ति मोक्ष दोनों पर्याय वाचक हैं । वह मुक्ति चार तरह की है-१-सामीप्य २-सारूप्य ३-सालोक्य ४-सायुज्य इनमें से श्रीवैष्णव समाज में सायुज्य मुक्ति ही स्वीकृत है । इसमें प्रमाण है-भोगमात्र साम्यलिङ्गाच्च, यह वेदव्यासजी कृत सूत्र । मुक्तजीव केवल भगवान् के समान भोग खाना पीना पहिरना जहाँ चाहें वहाँ चले जाना पीछे आ भी जाना किन्तु-जगद्व्यापारवर्जम् । इस वेदव्यासजी कृत सूत्र के प्रमाण से मुक्तजीव सृष्टि रचना से रहित ही रहते हैं जगत् की सृष्टि करने का



अधिकार नहीं है मुक्त जीवों को अन्य भोग समान हैं ॥६०॥

**भव्या सायुज्यमुक्तिस्तु तस्य वेदे समीरिता ।**
**घटना-रहितमायेत्युच्यते बुद्धिमत्तमैः ॥६१॥**

जीवानां मुक्तिः सायुज्यम् । एतादृशो विशिष्टाद्वैतवादिनां सिद्धान्तोऽस्ति, एवमेव वेदे वर्णिताऽस्ति । 'स सायुज्यमुक्तिमान् भवति' इति श्रुतिराह, यत् स समीचीनो भगवतो भक्तो ध्रुवप्रह्लादादिरिव सायुज्यमुक्तिमाप्नोति । 'भोगमात्र साम्यलिङ्गात्' इति वेदव्यासकृतसूत्रेण निश्चीयते यत् समीचीनो भगवद्भक्तः सायुज्यमुक्तिं लभते । अर्थात् समसर्वभोगो मुक्तजीवो भवति । भगवतः सद्भक्तः सारूप्य-सालोक्य-सामीप्यलक्षणभक्तित्रयं न कामयते, केवलं सायुज्यमुक्तिमेवापेक्षते । 'नायमात्मा प्रवचनेन लभ्यो न मेधया न बहुना श्रुतेन, यमेवैषवृणुते तेन लभ्यस्तस्यैव आत्मा विवृणुते तनूस्वाम्' इत्युपनिषद्वचनेन निश्चितमस्ति, यदयं परमात्मा परब्रह्मश्रीरामो बहुभिः प्रवचनैर्बहुना ज्ञानेन वेदादिपठनेन वा न प्राप्यो भवति, किन्तु स्वकीयसद्भक्तं स्वीकरोति यम् तेनैव स्वसद्भक्तेन प्राप्यो भवति, तथा तस्मा एव स्वसद्भक्ताय स्वभोगसामग्रीरर्पयति । अयमेव सायुज्य मुक्तोऽस्ति । मायाशब्दस्य बहवोऽर्थाः सन्ति एकस्तु विलक्षणसामर्थ्यवती प्रभु श्रीरामशरीरस्वरूपप्रकृतिर्माया कथ्यते । अपर उपमारहितप्रभुसामर्थ्यम् माया कथ्यते, तृतीयः प्रभुकांक्षाऽपि मायोच्यते, कपटमपि माया गद्यते, अयं चतुर्थोऽर्थः, पञ्चमः इदं जगत् सत्यं नास्ति, काल्पनिकं विद्यते, मिथ्याऽस्ति, अयमपि मायाशब्दस्यार्थोऽस्ति । अयं सिद्धान्तोऽद्वैतवादिनामस्ति । किन्तु विशिष्टाद्वैत-सिद्धान्ते जगज्जीवो ब्रह्मेति सर्वं सत्यमस्ति, अस्मिन् सिद्धान्तेऽपि मायाशब्दस्य बहवोऽर्थाः सन्ति, किन्तु मायाशब्दस्यार्थं यमद्वैतवादिनः कुर्वन्ति ( मन्यन्ते च ) ( मायामात्रमिदं जगत् ) इदं जडचेतनात्मकं जगत् केवलं कल्पना विषयोऽस्ति, अघटितघटनापटीयसी मायाऽस्ति, वस्तुत इदं सत्यं नास्ति वेदप्रमाणैकशरणा विशिष्टाद्वैतवादिविरुद्धमिदं सत्यपि अघटितघटनापटीयसी मायेति मायालक्षण सर्वेषामस्य लक्षणस्य व्याख्याने भेदोऽस्ति, उपमारहितसामर्थ्यं वा चातुर्यमाया शब्दस्यायमप्यर्थोऽस्ति । श्रीराम उपमाहीनसामर्थ्यशाली विभाति । 'देव मायेव निर्मिता' अत्र मायाशब्द इच्छावाचकः ( निजमाया निर्मिततनुः ) अनेन श्रीतुलसी

**दासवचनेन माया शब्द इच्छावाचकः प्रतीयते, अतिपवित्रकर्मबुद्धिशालिविदुषामयं सिद्धान्तोऽस्ति, यदुपमारहितसामर्थ्यं तथाऽनुपमं चातुर्यं सर्वेश्वरश्रीरामशक्तेर्नाम मायेति । एवमेव वेदादिसकलशास्त्रकान्तारावगाहनशीला आहुः ।६१।**

जीवों की मुक्ति सायुज्य है ऐसा विशिष्टाद्वैतवादियों का सिद्धान्त है ऐसा ही वेदों में वर्णन है। 'स सायुज्यमुक्तिमान् भवति' यह श्रुति वचन कहता है, कि वह सच्चा भगवद्भक्त ध्रुव प्रह्लादादि जैसा सायुज्यमुक्ति को पाता है। 'भोगमात्र साम्य लिङ्गाच्च। इस वेदव्यासजी के सूत्र से निश्चित होता है कि सच्चा भगवद्भक्त सायुज्य मुक्ति को पाता है। अर्थात् सर्व ऐश्वर्यों के भोग की बराबरवाला मुक्तजीव होता है। सच्चा भगवद्भक्त सारूप्य सालोक्य सामीप्य इन तीन तरह की मुक्तियों को नहीं चाहता है। केवल सायुज्यमुक्ति को ही चाहता है। 'नायमात्मा प्रवचनेन लभ्यो न मेधया न बहुनाश्रुतेन यमेवैष वृणुते तेन लभ्यस्तस्यैस आत्माविवृणुते स्वान्तनूम् ॥' इस उपनिषद् वचन से निश्चित है कि यह परमात्मा परब्रह्म श्रीरामजी बहुत प्रवचन से बहुत बहुत ज्ञान से वेदादिकों के अध्ययन से नहीं प्राप्त होते हैं किन्तु जिस अपने सच्चे भक्त को वे स्वीकार कर लेते हैं उसी सच्चे भक्त को प्राप्त होते हैं, और उसी सच्चे भक्त को अपनी भोग की सामग्रियों को देते हैं। यही सायुज्यमुक्ति है। माया शब्द के बहुत अर्थ हैं। एक तो विलक्षण सामर्थ्यवाली प्रभु श्रीरामजी के शरीर स्वरूप प्रकृति को माया कहते हैं एक उपमा रहित प्रभु के सामर्थ्य को माया कहते हैं प्रभु इच्छा को भी माया कहते हैं। छल कपट को भी माया कहते हैं। एक यह जगत् सत्य नहीं है काल्पनिक है मिथ्या झूठा है यह भी माया शब्द का अर्थ है यह सिद्धान्त अद्वैतवादियों का है किन्तु विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त में जगत् जीव ब्रह्म ये तीनों ही सत्य हैं। इस सिद्धान्त में भी माया शब्द के बहुत अर्थ है। किन्तु माया शब्द का अर्थ जो अद्वैतवादी लोग मानते हैं (माया मात्रमिदं जगत्) यह जडचेतनात्मक जगत् केवल कल्पना का विषय है वस्तु यह सत्य नहीं है। यह अर्थ विशिष्टाद्वैतवादी नहीं मानते हैं। अघटितघटनापटीयसी माया यह माया शब्द का लक्षण सबके मत से है इस लक्षण के व्याख्यान में भेद है। उपमा रहित सामर्थ्य या चातुर्य माया शब्द का यह भी अर्थ है। श्रीरामजी उपमा रहित सामर्थ्य से युक्त हैं 'देवमायेवनिर्मिता' यहाँ माया शब्द इच्छा वाचक है (निजमाया निर्मिततनु) इस श्रीतुलसीदासजी के वाक्य में माया



शब्द इच्छा का वाचक है अत्यन्त पवित्रप्रकर्ष बुद्धिवाले विद्वान् लोगों का यह सिद्धान्त है कि उपमा रहित सामर्थ्य तथा उपमा रहित चातुर्य श्रीरामजी की शक्ति का नाम है माया ऐसा ही वेदादि सम्पूर्ण शास्त्र कान्तारावगाहनशीलविवेकी लोग कहते हैं ॥६१॥

**सत्त्वादिनिलयोऽज्ञा सा मान्याऽजा प्रकृतिर्बुधैः ।**
**परार्थो विश्वयोन्यंशोऽनेकवर्णा च विद्यते ॥६२॥**

**प्रकृतिर्द्विविधाऽस्ति, एका निरीश्वरवादिसांख्यानां प्रकृतिरस्ति, एतदीयसिद्धान्ते ईश्वरमाये एव न मन्येते, तथाप्यस्य जगतः कर्त्री** (रचयित्री) **प्रकृतिर्मन्यते । एका प्रकृतिरस्ति, प्रभु परब्रह्मश्रीरामस्य शरीरस्वरूपा अस्या एव वर्णनमत्र क्रियते । विवेकिभिः पण्डितैरादरणीया सत्त्वरजस्तमो गुणस्थानमल्पज्ञोत्पत्तिरहिता नित्या परार्थाश्रीरामप्रयोजनवती जगत्कारणं श्रीरामस्य वस्तु तथा श्वेतरक्तकृष्णाद्यनेकवर्णा सा श्रीरामप्रभोः शरीरस्वरूपा प्रकृतिरस्ति स्थूलावस्थाशीला । अस्यामेव परिणामो जायते, स परिणामः सद्वारको वर्तते । अदसीयवर्णनमग्रे भविष्यति ॥६२॥**

प्रकृति दो तरह की है एक तो निरीश्वरवादी सांख्यों की प्रकृति है इनके सिद्धान्त में ईश्वर माना ही नहीं जाता है तो भी इस जगत् की कर्त्री-बनानेवाली प्रकृति को मानते हैं। एक प्रकृति है प्रभु परब्रह्म श्रीरामजी की शरीरस्वरूपा इसी का यहाँ पर वर्णन किया जाता है। विवेकी पण्डितों से आदरणीया सत्त्वगुण, रजोगुण, तमोगुण इनका स्थान अल्पज्ञ उत्पत्ति रहित नित्या पर जो श्रीरामजी के प्रयोजन वाली। जगत के कारण श्रीरामजी की वस्तु और सफेद लाल काला ऐसे अनेक वर्णवाली वह प्रभु श्रीरामजी का शरीर स्वरूप प्रकृति है। स्थूलावस्थावाली इसी में परिणाम होता है वह परिणाम सद्वारक है। इसका वर्णन आगे होगा ॥६२॥

**तद्विशिष्टस्तमोहन्ता रामो ब्रह्माभिधः स्मृतः ।**
**दयालुः प्रलये भाति सच्चिदानन्दमूर्तिकः ॥६३॥**

**अपृथक् सिद्धिसम्बन्धेन जडं** (जगत्) **प्रकृतिचेतने** (जीवे) **त्युभाभ्यां युक्तं शरणागतजीवानामज्ञानंदूरीकारकंसत् त्रिषु कालेषु तिष्ठति । चित्-सम्यग्ज्ञानम्, आनन्दः-सर्वदा सर्वसुखम् इत्येतेषां मूर्तिः । स्वरूपं कारणं ब्रह्मसंज्ञको**

वेदादिषु वर्णितो निर्हेतुकं शरणाऽऽगतजीवेषु दयाकरणशील: श्रीराम: प्रलय काले स्वसत्तया प्रकाशते, सृष्टिकाले तु भात्येव ॥६३॥

अपृथक् सिद्धि सम्बन्ध से जड जगत् प्रकृति तथा चेतन जीव इन दोनों से युक्त शरणागत जीवों के अज्ञान को दूर करनेवाले सत्सर्वदा तीनों काल में रहना। चित् सम्यक् ज्ञान । आनन्द सर्वदा सर्वसुख इनके मूर्ति स्वरूप कारण ब्रह्मसंज्ञक वेदादिकों में वर्णन किए गए निर्हेतुक शरणागत जीवों पर दया करनेवाले श्रीरामजी प्रलयकाल में अपनी सत्ता से प्रकाशित होते हैं । सृष्टिकाल में तो प्रकाशित हैं ही ॥६३॥

**मायाजीवौ हरेर्देहौ परवन्तौ सदा हि तौ ।**
**हरिर्नित्योऽस्य देहोऽपि नातो दोषलवो भवेत् ॥६४॥**

जडचेतनात्मकमाया तथा जीव: हरे:-प्रभो: श्रीरामस्य शरीरे स्त:, इमौ द्वौ (मायाजीवौ) सदा पराधीनौ स्त:, परं यत् कारणं ब्रह्म श्रीरामस्तस्याधीनौ वर्तेते । यथा कैङ्कर्यकर्ता मानव:, स्वस्वामिनोऽनिशं निघ्नस्तिष्ठति, यथा च महिला स्वस्वाम्यायत्ताभवति, स स्वामी यथाऽऽज्ञापयति, तथैत किङ्कर-महिल यो: कर्तव्यं भवति । तथैव माया-जीवौ श्रीरामब्रह्मण आज्ञाकारिणौ विद्येते । हरिर्भगवाञ्छ्रीरामो नित्य:-सनातनोऽस्ति, तदाऽस्य शरीरमपि नित्यमस्ति । अस्मात् कारणादनित्यत्वदूषणं नास्ति माया-जीवयोर्नित्यत्वे ॥६४॥

जड़चेतनात्मक माया तथा जीव हरि प्रभु श्रीरामजी के शरीर हैं ये दोनों हमेशा पराधीन हैं पर जो कारण ब्रह्म श्रीरामजी हैं उनके आधीन हैं । जैसे नौकरी करनेवाला मानव अपने मालिक के हमेशा आधीन रहता है जैसा मालिक हुकुम देता है वैसा ही उस नौकर को करना पडता है । वैसे ही माया तथा जीव हैं । हरि भगवान् श्रीरामजी नित्य हैं तो इनका शरीर भी नित्य है इसलिए अनित्यता के दोष का लेश भी नहीं है माया जीव के विषय में ॥६४॥

**जीवोऽणुर्यदि मन्यते सहचरं कर्मापि तस्यास्ति भो:**
**साकेतं गतवाञ्जन: सुखमित: शीघ्रं सुखाप्तिर्भवेत् ।**
**निर्हेतुर्नहि कारणं किलविना स स्यादिदं दूषणं**
**सङ्कल्पस्तददृष्टकं भगवतो रामो विभुर्विद्यते ॥६५॥**



जीवं विभुं (व्यापकं) मन्यमानोऽद्वैतवादी सङ्क्ते यत्-यदि जीवमणुं व्याप्यं स्वीकुर्यात्, तदा हे जीवाणुत्वमन्त: ? विशिष्टाद्वैतवादिन् ! जीवस्य कर्मापि जीवेन सहस्थायि स्यात्, यदिजीवो विभु:-व्यापकोऽस्ति, तदा जीवस्य कर्मापि विभु (व्यापकं) वर्तते । विशिष्टाद्वैतवादिमतेन जीवोऽणुर्विद्यते, तदाजीवस्य कर्माप्यणु वर्तते । एकोऽन्यनगरे वास्तव्योऽयोध्यां गतस्तत्र गमनमात्रेण तस्य जीवस्य शीघ्रं सुखममिलत् तन्न भवितुमर्हति, यत: कारणं विना कार्यं न भवति, अयं नियमोऽस्ति, निश्चयोऽस्ति वा । यथा मृदंजलं विना क्वचिदप्यन्ने गोधूमादावङ्कुरोनोद्भवति, तथैव सुखस्य कारणं जीवस्य शुभं कर्मैवासीत् तत्तु जीवस्याणुत्वपक्षे न निष्पत्तुमर्हति, अन्यनगरीयोजीवस्त्वतिलघुरासीत् । तदातु तस्य शुभकर्मापि अयोध्यायां नासीत्, तदा सुखकारणं शुभकर्मविनैव शीघ्रं तत्र गमनमात्रेण सुखं न भवितुमर्हति, किन्तु तत्र गमनमात्रेणैन सुखप्राप्तिरभूत् स तु सुखप्राप्ति: कारणं विनैवाजनि, इति जीवस्याणुत्वमन्तृविशिष्टाद्वैतवादिमते दोषो जायते । जीवस्य विभुत्वं वदतो मते नैव दोषोऽस्ति, यो जीवोऽन्यनगर आसीत् स एवजीवोऽयोध्यायामप्यस्ति । अथ जीवस्याणुत्वं वदन् विशिष्टाद्वैतवादी प्रति वक्ति यत् हे जीवविभुत्ववादिन् ! श्रृणु जीवस्याणुत्वंवादिमते भवत्प्रतिपादित दोषो न भवितुमर्हति, यत:-

'बालाग्रशतभागस्य शतधाकल्पितस्य च ।
जीवो भाग: स विज्ञेय: स चाऽऽनन्त्याय कल्पते ॥' (श्वे.)
'तत्राणुचेतनो जीव: सच्चिदानन्दलक्षण:' (श्रौतप्रमेयचन्द्रिका ५।१)
एषोऽणुरात्मैष द्रष्टा, इत्यादिश्रुतिमानत: ।
अणुश्च चेतनो जीवो द्रव्यरूपो मतोबुधै: (श्रीबोधायनमतादर्श: ८६)

इत्यादिश्रुतिस्मृतिप्रामाण्येन जीवस्तु अणुरेव विद्यते । किन्तु जीवस्यादृष्टमनन्तं विभुवर्तते । प्रश्न:-जीवस्यादृष्टं किमस्ति ? उत्तरम्-भगवत: श्रीरामस्य य: सङ्कल्पस्तदेव जीवानामदृष्टमस्ति । श्रीरामस्तु विभुरस्ति अत्र विवाद एव नास्ति ।

प्रश्न:-भगवत: सङ्कल्प: कोऽस्ति ? ।

उत्तरम्-अनेन जीवेन पूर्वास्मिञ्जन्मनि इदं शुभाशुभात्मकं कर्म व्यधायि ।

**अतोऽस्मैजीवायास्य कर्मणः फलमस्मिन् कालेऽस्मिन् देशे प्रदेशे प्रदेयम् । अय मेव भगवतः सर्वेश्वरश्रीरामस्य सङ्कल्पो जीवानामदृष्टमस्ति । अतोऽणुवादपक्षः पूर्वोक्तदोषरहितो विद्यते ॥६५॥**

जीव को विभु व्यापक माननेवाला अद्वैतवादी शङ्का करता है कि यदि जीव को अणु-व्याप्य माना जाता है तो हे जीव को अणु माननेवाले विशिष्टाद्वैतवादी जीव का कर्म भी जीव के साथ ही रहनेवाला होगा जीवों का कर्म जीवों के साथ ही साथ रहता है, यदि जीव विभु है व्यापक है तो उसका कर्म भी विभु व्यापक है। विशिष्टाद्वैतवादी के मत से जीव अणु है तो जीव का कर्म भी अणु है। एक अहमदाबाद में रहने वाला जीव अयोध्याजी में गया वहाँ जाते ही उस जीव को शीघ्रता से सुख मिल गया सो हो नहीं सकता है कारण कि कारण के विना कार्य होता नहीं है यह निश्चय है जैसे माटी पानी के विना किसी अन्न गेहूँ आदि में अंकुर निकलता नहीं है वैसे ही सुख का कारण तो जीव का शुभ कर्म ही था सो तो जीव अणुपक्ष में बन सकता नहीं है अहमदाबादवाला जीव तो अणु बहुत छोटा था अयोध्याजी में नहीं था तब तो उसका शुभकर्म भी अयोध्या में नहीं था तो सुख का कारण शुभ कर्म के विना ही जल्दी से वहाँ जाते ही सुख नहीं हो सकता है किन्तु जाते ही जल्दी से सुख की प्राप्ति हो गई सो तो वह सुख प्राप्ति विना कारण के हो गई किन्तु निश्चय करके कारण के विना कार्य हो गया यह जीव को अणु माननेवाले विशिष्टाद्वैतवादी के मत में दोष हो रहा है विभुवादी के मत में दोष नहीं है जो जीव अहमदाबाद में था वही जीव अयोध्याजी में भी है-अब जीव को अणु मानने वाला विशिष्टाद्वैतवादी उत्तर देता है कि हे जीव को विभु माननेवाले सुनो जीव को अणु मानने के मत में यह आपका कहा हुआ दोष नहीं हो सकता है क्योंकि-

**बालाग्रशतभागस्य शतधा कल्पितस्य च ।**
**जीवोभागः सविज्ञेयः सचानन्त्यायकल्पते ॥**

इस श्रुति के प्रामाण्य से जीव तो अणु ही है। किन्तु जीव का अदृष्ट विभु है। प्रश्न जीव का अदृष्ट क्या है ? उत्तर-सर्वेश्वर भगवान् श्रीरामजी का सङ्कल्प जो है वही जीवों का अदृष्ट है। भगवान् श्रीराभजी तो विभु हैं इसमें विवाद ही नहीं है ।



प्रश्न-भगवान् का सङ्कल्प क्या है ?

उत्तर-**अनेन जीवेन पूर्वास्मिञ्जन्मनि इदं शुभाशुभात्मकं कर्मकृतम्, अतोऽस्मै जीवाय अस्यकर्मणः फलम्, अस्मिन्काले अस्मिन् प्रदेशे प्रदेयम् ॥** यही भगवान् का सङ्कल्प जीवों का अदृष्ट है। यह जीव पूर्व जन्म में या इस जन्म में यह शुभ अथवा अशुभ कर्म किया है इसलिए इस कर्म का फल इस जीव को इस देश में इस काल में देना चाहिए। अतः अणुवाद पक्ष पूर्वोक्त दोष रहित है ॥६५॥

**तद्ब्रह्मापि प्रभुरामपृथक् सिद्धिसम्बन्धतोयत्**
**सूर्याब्जेन्द्रप्रभृतिविबुधाशासकं भक्तिलभ्यम् ।**
**तत्तत्कार्येयुतजनिमतां दर्शनाच्चानुमेयम्**
**स्वस्मात् सृष्टौहि मनुजकृतौदोष आत्माश्रयादिः ॥६६॥**

**गौतममहर्षिमते प्रत्यक्षानुमानोपमानशब्दा इमे चत्वारः प्रमाणतया गृह्यन्ते । कणादमहर्षिमते प्रत्यक्षानुमाने द्वे एव प्रमाणमस्ति, श्रीशङ्कराचार्यमते प्रत्यक्षानुमानोपमानशब्दार्थापत्त्यनुपलब्धयः षट् प्रमाणमस्ति । नास्तिका ( चार्वाका ) दिमते एकमेव प्रत्यक्षं प्रमाणमस्ति । विशिष्टाद्वैतवादि-जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्यस्य मते प्रत्यक्षानुमानशब्दास्त्रयः प्रमाणमस्ति । अथ प्रश्नोऽयमस्ति यत् जगत् केन रचितम् ? किं स्वयमेवाजनि ? किं वाऽस्मदादिमनुष्येण व्यरचीदं जगत् ? उत्तरम् विशिष्टाद्वैतसिद्धान्ते प्रत्यक्षानुमानशब्दाः प्रमाणमस्ति । जगतः कर्तृ ब्रह्म प्रत्यक्षप्रमाणविषय ईषदस्ति कस्यचिन्महायोगिवर्यस्य योगजबेलन प्रत्यक्षप्रमाणविषयोभवतु नाम परन्तु सर्वजनप्रत्यक्षस्तु न संभवति तद्ब्रह्म 'यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते, तस्माद्वा एतस्मादाऽऽत्मन आकाशः सम्भूतः' इत्यादि श्रुतिभिः परब्रह्म श्रीरामो जगत्कारणं सिद्ध्यति । इति वेदात्मकशब्दः प्रमाणमस्ति 'ब्रह्मसत्त्वे प्रमाणं च शास्त्रमेव सुनिश्चितम् । 'तन्त्वौपनिषद-श्चैतच्छ्रुतिवाक्यप्रमाणतः' इत्याचार्यचरणोक्तेः । अनुमानेनापि प्रमाणेनास्य जगतः कारणं ब्रह्मैवसिद्ध्यति । शब्दोवेदात्मकः प्रमाणमत्र विद्यते । स च प्रागेवोक्तः । अनुमानप्रत्यक्षप्रमाणपूर्वकं जनकानुमानं प्रमाणजन्यमस्ति । इदं शक्तिमत्कारणं ब्रह्मापृथक् सिद्धिसम्बन्धेन जडचेतनात्मकसमस्तजगतोऽभिन्नसुखपूर्वकं सूर्यचन्द्रेन्द्रादिदेवानां शासकं भक्त्या लभ्यमस्ति, तत्तज्जगतां यत् कर्मास्ति, यथा**

वस्त्रनिर्माणयन्त्रालये वस्त्रादि स्वयं न निष्पद्यते। अतो यन्त्रस्वामी कारून् नियुङ्क्ते। यदि स्वयमेव पटादिनिष्पद्येत, तदा कारून् कुतो नियुञ्जीत, तज्जगतः कार्ये तत्कार्यं सम्पादयितुं नियुक्तप्राणिवीक्षणेन प्रतीयते यत् स्वयं किमपि कार्यं न सम्पद्यते तदा दृश्यमानं विलक्षणं जगत् यदस्ति, अस्यापि स्रष्टा कश्चित् सर्वशक्तिमान् विद्यते। सचास्मदादिर्न भवितुमर्हति, अतो जगत्कर्तृब्रह्म-सर्वेश्वरश्रीरामः सिध्यति। अनुमानप्रमाणविषयो ब्रह्मैवास्ति। स्वयमेव सृष्टिर्जायते जगत्कर्तृब्रह्मण आवश्यकता नास्तीत्येवं वक्तुं न शक्यते। अस्मिन्पक्षेऽन्योऽन्याश्रयदोष आपतति यदि वदेत् अस्य जगतो रचनाऽस्माभिरकारि, तदाऽस्माभिरुच्येत भवतः प्रागादौ जगतोऽस्य सृष्टिः केन व्यधायि एवं पृच्छन् किमवधिं गच्छेत् ? इयमनवस्थादोषोऽस्ति। यत्र विश्रामो न मिलेत् सैवानवस्था। अप्रामाणिकानन्तपदार्थकल्पनाविश्रान्तिविरहात्मिकाऽस्ति। अतः श्रुतिवाक्यात्मकशब्दप्रमाणेनानुमानेन च जगत्कर्ता ब्रह्मरूपः श्रीरामः सिध्यति। अस्मात् सर्वेषामपि सूर्यादीनां देवानां भयमस्ति, यतः स्वस्वामिनो दासानां भी-तिर्भवति। अस्मात् सूर्योबिभेति' अस्मिन् मन्त्रे सूर्यशब्दश्चन्द्रमसमप्यभिधत्ते। तस्मात् परमात्मनः श्रीरामात् सर्वेषां भयं भवति। 'अस्मात्'-इत्यत्र षष्ठी स्थाने पञ्चमी जातास्ति। 'भीषे'-ति तृतीयैकवचनमस्ति। अस्य परमात्मनो ब्रह्मश्रीरामस्य भीषा-भयेन पवनो जगत् पुनाति, सूर्य उदेति, चन्द्र उदयते इन्द्रोजलं वर्षति, अग्निः प्रकाशते, यमः संहरति, पाञ्चभौतिकशरीरं जीवेभ्यो वियुज्यते इदमेव सूर्यादिदेवानां शासनमस्ति तदाहुराचार्यसार्वभौमाः श्रीवैष्णवमताब्जभास्करे 'विश्वं जातं यतोऽद्धायदवितमखिलं लीयते यत्रचान्ते सूर्योयत्तेजसेन्दुः सकलमविरतं भासयत्येतदेषः। यद्भीत्यावातिवातोऽवनिरपि सुतलं याति नैवेश्वरोज्ञः साक्षीकूटस्थ एको बहुशुभगुणवानव्ययो विश्वभर्ता। (१८) ॥६६॥

गौतम महर्षि के मत में प्रत्यक्ष अनुमान उपमान शब्द चार प्रमाण हैं। कणाद महर्षि के मत में प्रत्यक्ष अनुमान दो ही प्रमाण हैं श्रीशङ्कराचार्यजी के मत में प्रत्यक्ष अनुमान उपमान शब्द अर्थापत्ति अनुपलब्धिछः प्रमाण हैं। नास्तिक चार्वाक आदि के मत में प्रत्यक्ष एक ही प्रमाण है। विशिष्टाद्वैतवादी जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्यजी के मत में प्रत्यक्ष अनुमान तथा शब्द तीन प्रमाण हैं। अब प्रश्न यह है कि इस



जगत् की रचना किसने किया क्या अपने आप ही यह जगत् बन गया या किसी मनुष्य अस्मदादि ने इस जगत् की रचना की है। उ. विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त में प्रत्यक्ष अनुमान तथा शब्द तीन प्रमाण हैं। जगत् का कर्त्ता ब्रह्म प्रत्यक्ष प्रमाण का विषय कम है, किसी महान् योगी को योगज बल से प्रत्यक्ष प्रमाण का विषय वह ब्रह्म हो भी जावे किन्तु यह सर्वसाधारण नहीं है। (यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते) इत्यादि (तस्माद्वा एतस्मा दात्मन आकाशः सम्भूतः) इत्यादि श्रुतियों से परब्रह्म श्रीराम जगत् का कारण सिद्ध होता है, यह शब्द प्रमाण वेद प्रमाण है ब्रह्म श्रीरामजी हैं इसमें वेदशास्त्र ही प्रमाण है ऐसा श्रीबोधायनमतादर्श में जगद्गुरु श्रीपूर्णानन्दाचार्यजी ने स्थिर किये हैं। अनुमान प्रमाण से भी इस जगत् का कारण ब्रह्म ही सिद्ध होता है अनुमान प्रमाण प्रत्यक्ष प्रमाणपूर्वक जनक है अनुमान प्रमाण जन्य है। वह जो शक्तिमान् कारण ब्रह्म अपृथक् सिद्धि सम्बन्ध से जड़चेतनात्मक समस्त जगत् से अभिन्न सुखपूर्वक सूर्यचन्द्र इन्द्र आदि देवताओं का शासन करनेवाला भक्ति से प्राप्ति का विषय उन उन जगत् के कार्य जो जैसे मीलों में कपडे आदि अपने आप नहीं बन सकते हैं इसलिए मील मालिक नौकर कारीगरों को रखता है यदि अपने आप ही कपडे आदि बन जावें तो कारीगर नौकर क्यों रखे जायँ उन जगत् के कार्यों में उन कार्यों को करने के लिए नियुक्त हुए प्राणियों को देखने से प्रतीत होता है कि अपने आप कोई भी कार्य हो सकता नहीं है तो जो जेखा जाता हुआ विलक्षण जगत् है इसका बनानेवाला कोई सर्वशक्तिमान् है यह अनुमान प्रमाण है, इसी से जगत् का कर्ता ब्रह्म सिद्ध होता है। अनुमान प्रमाण का विषय ब्रह्म ही है। अपने आप सृष्टि हो जाती है ब्रह्म की आवश्यकता नहीं है ऐसा नहीं कह सकते हैं इस पक्ष में आत्माश्रय दोष आता है अपने आप कोई वस्तु नहीं बनता है यही आत्माश्रय दोष है।

यदि कहें कि इस जगत् की रचना हमलोगों ने किया है तो हम कहेंगे आप से प्रथम इस जगत् को किसने बनाया था ऐसे ही पूछते जायेंगे आप कहाँ तक जायेंगे यह अनवस्था दोष है जहाँ पर विश्राम न मिले वही अनवस्था दोष है। इसलिए श्रुति प्रमाण शब्द प्रमाण से तथा अनुमान प्रणाम से जगत् के कर्त्ता ब्रह्म श्रीरामजी सिद्ध होते हैं। सभी सूर्य आदि देवों को भय है क्योंकि अपने मालिक से सभी

को भय होता है इस मन्त्र में सूर्य शब्द चन्द्र का भी बोधक है उस परमात्मा श्रीरामजी से सभी को भय होता है। अस्मात् षष्ठी के स्थान में पञ्चमी हो गई है भीषा यह तृतीया का एक वचन है इस परमात्मा परब्रह्म श्रीरामजी के भीषा भय डर से पवन जगत् को पवित्र करता है सूर्य उदय होता है चन्द्र उदय होता है इन्द्र जल वर्षाता है अग्नि प्रकाशित होता है यमराज संहार करता है पाञ्चभौतिक शरीर जीवों का वियोग करता है। यही सूर्य आदि देवों का शासन है ॥६६॥

**कर्मानधीनतनुको निजवाञ्छया यः**
**पातुं कलेवरगणं धरते प्रपन्नान् ।**
**रामो ह्यजो निखिलशक्तिगृहं सुजीवाज्**
**ज्ञेयो दयार्द्रहृदयो विजरो विमृत्युः ॥६७॥**

अत्राजशब्दस्यार्थोऽस्ति-कर्मफलभोगाय न किन्तु वेदादिधर्मसंरक्षणाय दिव्यशरीरेणाविर्भविता। एतादृशोऽर्थो यदि न क्रियते तदाराज्ञो दशरथस्य पत्न्याः श्रीकौषल्याया उदरादयोध्यायां प्रकटस्त्वभूदित्यजो न वक्तुं शक्यते। अथवाऽजशब्दस्यात्रायमर्थोऽस्ति-कालत्रयेऽभावाप्रतियोगी। जीवस्य नाशो न भवति जीवोऽपि श्रुतिषु अज उक्तोऽस्ति। किन्तु जीवानां जन्मान्तरीयकर्मभोगाय पाञ्चभौतिकशरीरेण सम्बन्धोजायते। जीवानां शरीरमेव जायते, तन्महद् भवति वृद्धं (जीर्णं) भवति, म्रियतेऽपि, कर्मफलभोगाय शरीरेण सम्बन्धभवनं कर्मफलभोगार्थवपुषो वियोग इमे एव जीवानां जननमरणेस्तः। जीवानां कलेवरं कर्माधीनमस्ति अनित्यं च। भगवतस्तु शरीरं नित्यमस्ति, कर्माधीनता शून्यं च। इयानेव भेदोऽस्ति। अन्यथाऽवस्तु जीवोऽप्यस्ति, वेदादावेवमेव वर्णितमिति। कर्माधीनं पाञ्चभौतिकं शरीरं जीवानामस्ति। कर्माधीनतारहितदिव्यकलेवरशाली सकलसामर्थ्यस्थानीभूतोमहद्भिर्योगिभिर्ज्ञानिभिश्चजनैर्ज्ञातव्यो भगवानभिहितोऽस्ति। दयया कोमलान्तःकरणशाली बार्धकमरणरहितदिव्यवपुः। स्व (श्रीराम) शरणागतानां समीचीनानां जीवानां रक्षायै वेदादिधर्मपालनाय च मीनकच्छपबराहाद्यनेकशरीराणि धारयति।

अथात्रायं प्रश्नोऽस्ति-यदा जीववद् भगवानपि उदरे प्रविश्य शरीर-सम्बन्धं करोति, तदा जीव-भगवतोः को भेदोऽस्ति ? । उत्तरम्-जीवानां वपुषि



प्रवेशः पूर्वजन्मकृतशुभाशुभकर्मफलभोगाय विद्यते। भगवतः कायप्रवेशः कर्मफलभोगाय नास्ति, किन्तु वैदिकधर्मरक्षायै दशभिरवतारैरस्ति। यथा कारागारेऽपराधिनां प्रवेशो भवति। अत्रापराधिनां कर्मबन्धनं विद्यते। तत्रैव कारागारे यो राज्ञः प्रवेशो भवति, स कर्मबन्धनवान् न भवति, किन्तु तस्य निरीक्षणार्थी दयामात्रहेतुको भवति। मदीयकारागारे कैः कैरपराधैरपराधिनो न्यरोत्सत, गत्वा राजाऽपराधिनः पृष्ट्वा मोचयति, इदं दयायाः फलमस्ति। तथा भगवानपि दयावशात् वैदिकधर्मरक्षणाय श्रीरामादिरूपेण मनुष्यादिशरीरं प्रविशति। अतो यतो मनुष्यादिशरीरे प्रवेशो दयावशाद् भवति न त्वन्यः सम्बन्धोऽस्ति। यदि भगवान् श्रीरामकृष्णादीनां मनुष्यादीनां च शरीराणि प्रविश्य वैदिकधर्मान् रक्षित्वा सच्चरित्रं नाकरिस्यत्, तदा संसारसागरतस्तरीतुमुपायभूतानां श्रीमद्रामायणश्रीमद्भगवद्गीतादिग्रन्थानां निर्माणं नाभविष्यत् ततो वैदिक-धर्माव्यनंक्ष्यन्, तथाऽनेकभगवद्भक्तध्रुवप्रह्लादादयः संसारतस्तरीतुं नाशक्ष्यन्। अयं संसारः सागरोऽस्ति, अस्मात् तरणतरणिस्वरूपा भगवद्भक्तिरस्ति, अस्या नवलक्षणायाभक्तेर्ज्ञानं कुतोऽभविष्यत्। अतो भगवतो मनुष्यादिशरीरेषु यः प्रवेशोऽस्ति, तत्र केवलं वैदिकमार्गसंरक्षणं तथा जीवेषु दयेत्येतद्द्वयं कारणमस्ति 'तुम सारिखे सन्त प्रियमोरें। धरउं देह नहि आन निहोरे' इत्यादिकः श्रीरामचरितमानसीयप्रसङ्गोऽत्रानुसन्धेयः ॥६७॥

यहाँ अज शब्द का अर्थ है कर्मों के फल को भोगने के लिए नहीं किन्तु वेदादिधर्म संरक्षण के लिए दिव्य शरीर के साथ प्रकट होनेवाले ऐसा अर्थ न किया जाय तो राजा दशरथजी की धर्मपत्नी श्रीमती कौशल्याजी के उदर से श्रीअयोध्याजी में प्रकट तो हुए अज नहीं कह सकते हैं अथवा अज शब्द का यहाँ अर्थ यह है कि त्रिकाल में अभाव रहित। जीव का भी नाश नहीं होता है। जीव को भी श्रुतियों में अज कहा है किन्तु जीवों को जन्मजन्मान्तर के कर्मफल भोगने के लिए पाञ्चभौतिक शरीर के साथ सम्बन्ध होता है जीवों का शरीर ही जन्मता है बडा होता है वृद्ध होता है मर भी जाता है। कर्म फल भोगने के लिए शरीर से सम्बन्ध होना कर्मफल भोग के शरीर से सम्बन्ध छूट जाना यही जीवों का जन्मना मरना है। जीवों का शरीर कर्माधीन है अनित्य है। भगवान् का शरीर नित्य है। कर्माधीन रहित

है। इतना ही भेद है नहीं तो अज्ञ तो जीव भी है वेदादि में ऐसा ही वर्णन है। कर्माधीन पाञ्चभौतिक शरीर सम्बन्ध जीवों का है कर्माधीन रहित दिव्य शरीरवाले समस्त सामर्थ्य के स्थान बडे-२ योगी ज्ञानी जनों से जानने के योग्य भगवान् को कहा गया है। दया से कोमल अन्तःकरणवाले बुढापा मरण रहित दिव्य शरीरवाले। श्रीरामजी के शरण में आए हुए सच्चे जीवों की रक्षा के लिए और वेदादि सन्मार्ग रक्षा के लिए मत्स्यकूर्मवाराह आदि अनेक शरीरों को धारण करते हैं।

अब यहाँ यह प्रश्न है जब जीवों की तरह भगवान् भी उदर में प्रवेश करके शरीर सम्बन्ध करते हैं तो जीव तथा भगवान् में क्या भेद है? उत्तर-जीवों का शरीर में प्रवेश पूर्व जन्मकृत शुभाशुभ कर्म फल भोगने के लिए है। भगवान् का शरीर में प्रवेश कर्मफल भोगने के लिए नहीं है किन्तु वैदिक धर्मरक्षण के लिए दयावश से है जैसे कैदखाने में अपराधियों का प्रवेश है। यहाँ अपराधियों का कर्म बन्धन है। उसी कैदखाने में जो राजा का प्रवेश है। वह कर्म.बन्धनवाला नहीं है किन्तु उन्हें निरीक्षणार्थ दया ही हेतु है। मेरे कैदखाने में किन-किन अपराधों से अपराधी बन्द किए गए हैं जाके राजा अपराधियों से पूछ के छोडवा देता है यह दया का फल है वैसे भगवान् भी दयावश से वैदिक धर्म रक्षण के लिए श्रीरामादिरूप से मनुष्यादि शरीर में प्रवेश करते हैं। अतः भगवान् का मनुष्यादि शरीर में प्रवेश दयावश है न कि अन्य सम्बन्ध है यदि भगवान् श्रीरामकृष्ण आदि मनुष्य आदि शरीरों में प्रवेश करके वैदिक धर्मसंरक्षण करके सच्चरित्र न करते तो संसार सागर से तरने का उपाय श्रीमद्रामायण, श्रीभागवत, श्रीगीता आदि ग्रन्थों का निर्माण न होता तो वैदिक धर्म नष्ट होता और अनेक भगवद्भक्त ध्रुव आदि संसार से न तर सकते। संसार सागर है इससे तरने का नौका स्वरूप भगवद्भक्ति है यह भक्ति नव लक्षणों वाली का ज्ञान कहाँ से होता इसलिए भगवान् का मनुष्यादि शरीरों में जो प्रवेश है उसमें केवल वैदिक मार्ग संरक्षण तथा जीवों पर दया यही कारण है ॥६७॥

**स्थूलप्रकृतिजोऽतो न मम मतेऽस्ति परिणामवादः ।**
**सद्वारकोब्रह्मणि हि विकारसंज्ञो दोषः श्रीरामे ॥६८॥**

**अस्माकं विशिष्टाद्वैतमते स्थूलप्रकृतौ जायमानः-सद्वारक-परिणामवादो विद्यते। अतो नूनं श्रीरामे विकाराख्यो दोषो नापतति। यतः 'रामस्य परिणामो**



**हि चिदचिद् द्वारको जगत्, इति जगद्गुरुश्रीश्रियानन्दाचार्यसिद्धान्तविजयिनः श्रौतप्रमेयचन्द्रिकायां स्वरूपे च स्वभावे च विकारः प्रकृतेः खलु। स्वभाव एव जीवस्य विकारः स्वीकृतो वुधैः। ब्रह्मणस्तु विकारो यन्न स्वरूपस्वभावयोः।' इत्यादिरूपेण परिणामविमर्शे जगद्गुरुश्रीद्वारानन्दाचार्येण निरणायि। परिणामो द्विविधः अद्वारक-सद्वारकभेदात्। तत्राद्वारकः परिणामः सोऽस्ति, यद् वस्तु येन रूपेण परिणमते तत् तेनैव रूपेण प्रतीयते। यथामृत्तिका घटादिरूपेण परिणमते सा (मृत्तिका) घटादिरूपेण प्रतीयते। घटाद्यात्मिका मृत्तिका प्रतीता भवति। अत्र पक्षे किञ्चिद् विकारो भवति। स यथा दुग्धं दधि कृतम् तदा दध्नः प्रतीति दुग्धस्य रूपेण भवति। अत्रापि किञ्चिद् विकारदोषोऽस्ति। यः परिणामोऽन्यत्र भवति तत्प्रतीतिरन्यत्र भवेत् स परिणामः सद्वारकोऽस्ति। अस्मिन् पक्षे विकारसंज्ञको दोषो न भवति। यथाऽग्रिमे ६९ श्लोके वर्णयिष्यते।**

**चिदचिदिमे द्वे वस्तुनी अपृथक् सिद्धसम्बन्धेन ब्रह्मणि तिष्ठतः। प्रलयकाले नामरूपविभागानर्हे तिष्ठतः। सृष्टिकाले नामरूपविभागार्हे तिष्ठतः। अचितो द्वे अवस्थे स्तः, एका सूक्षा, अपरा स्थूला। चिति तु काऽप्यवस्था वस्तुतो नास्ति, किन्तु चित् तु अचिता मिलितैव वर्तते। तदाऽचिद्वच्चित्यपि द्वे सूक्ष्म स्थूले अवस्थे स्वीक्रियेते। वस्तुतश्चिति काप्यवस्था नाङ्गीक्रियते। चित्तु विज्ञान घनस्वरूपाऽस्ति, तथापि द्वे अवस्थे चिति भवत इति अचिता मिलितत्वात्, अचिद्वद् द्वे अवस्थे मन्येते चित्यपि। चिदचितौ कामप्यवस्थामध्यासीने भवतां द्वे अपि तेनैव सम्बन्धेन ब्रह्मणि तिष्ठतः। स्थूलावस्थाशालिन्यामचिति परिणामो जायते, अयं सद्वारकः परिणामोऽस्ति। अस्मिन् पक्षे ब्रह्मणि विकाराख्यः कोऽपि दोषो न जायते, ब्रह्मणि परिणामो न भवति, किन्तु स्थूलावस्थावत्यां ब्रह्मशरीराचिति परिणामो भवति। तस्य परिणामस्य प्रतीतिर्ब्रह्मणि भवति, अत्र कारणम्-द्वयोरवस्थयोर्ब्रह्मैवाचितः स्थितौ तिष्ठति अयं सद्वारकः परिणामोऽस्ति। दुग्धदधिवद् विकारसंज्ञको दोषो न आपतति ब्रह्मणि सद्वारकपरिणामसत्वात्। अस्य निर्णयो भावी वर्तते ॥६८॥**

हमारे विशिष्टाद्वैत मत में स्थूल प्रकृति में होनेवाला सद्वारक परिणामवाद है। इसीलिए निश्चय करके ब्रह्म श्रीरामजी में विकार संज्ञक दोष नहीं आता है। 'रामस्य

परिणामो हि चिदचिद्द्वारको जगत्' इसप्रकार से जगद्गुरु श्रीश्रियानन्दाचार्यजी सिद्धान्तविजयी के श्रौतप्रमेयचन्द्रिका का तथा 'स्वरूपे च स्वभावे च विकार: प्रकृते: खलु । स्वभाव एव जीवस्य विकार: स्वीकृतो बुधै: । ब्रह्मणस्तु विकारो यत्र स्वरूप स्वभावयो:' इत्यादि रूपसे परिणामविमर्श में जगद्गुरु श्रीद्वारानन्दाचार्यजी ने निर्णय किया इसलिए । परिणाम दो तरह का है एक अद्वारक दूसरा सद्वारक अद्वारक परिणाम वह है जो वस्तु जिस रूपसे परिणत होती है उसकी प्रतीति उसी रूपसे होती है । जैसे मृत्तिका घट आदि रूपसे परिणत होती है तो उसकी प्रतीति मृत्तिका रूपसे होती है इस पक्ष में कुछ विकार होता है व जैसे दूध का दही बनाया गया तो दही की प्रतीति दूध के रूपसे होती है यहाँ भी कुछ विकार दोष है । जो परिणाम दूसरे में होवे उसकी प्रतीति दूसरे में होवे वह परिणाम सद्वारक है इस पक्ष में विकार संज्ञक दोष नहीं होता है 'जैसे कि आगे ६९ श्लोक में वर्णन होगा ।'

चित् अचित् ये दोनों पदार्थ अपृथक् सिद्ध सम्बन्ध से ब्रह्म में रहते हैं प्रलय काल में नामरूप विभागानर्ह रहते हैं । सृष्टि में नामरूप विभागार्ह रहते हैं । अचित् की दो अवस्था है एक सूक्ष्म एक स्थूल । चित् में तो कोई अवस्था वस्तुत: नहीं है किन्तु चित् तो अचित् से मिला ही रहता है तो अचित् की तरह चित् में भी वे दो अवस्थाएँ मानी जाती हैं वस्तुत: चित् में कोई अवस्था नहीं मानी जाती है चित् तो विज्ञानघन स्वरूप है तो भी वे दो अवस्थाएँ चित् में भी मानी जाती अचित् से मिले रहने से अचित् की तरह वे दो अवस्थाएँ मानी जाती है चित् में भी । चित् अचित् ये किसी भी अवस्थावाली होवें दोनों अवस्थाओं में उसी सम्बन्ध से ये दोनों ब्रह्म में रहते हैं । स्थूलावस्थावाली अचित् में परिणाम होता है किन्तु उस परिणाम की प्रतीति ब्रह्म में होती है यह सद्वारक परिणाम है । इस पक्ष में ब्रह्म में कोई विकार संज्ञक दोष नहीं होता है ब्रह्म में परिणाम नहीं होता है किन्तु स्थूलावस्थावाली ब्रह्म का शरीर अचित् में परिणाम होता है उस परिणाम की प्रतीति ब्रह्म में होती है, कारण की दोनों अवस्थाओं में ब्रह्म ही अचित् की स्थिति में रहता है । यह सद्वारक परिणाम है । दूध दही की तरह विकार संज्ञक दोष नहीं आता है ब्रह्म में सद्वारक परिणाम होने से । इसका निर्णय होने वाला है ॥६८॥

**यथोर्णनाभि: स्वाऽऽस्यात् तन्तून् नि:सार्यगृहं विरचय्य च ।**



**निवसति न तत्स्वरूपेऽपि विकारस्तथेनस्य मम नहि ॥६९॥**

यथा लूताख्यो जीवविशेष: स्वमुखात् तन्तून् नि:सार्य गृहं विरचय्य विधायेत्यर्थ:, तत्र निवसति, परन्तु तदीयस्वरूपे कोऽपि विकारो न भवति, तथैव मम इनस्य-स्वामिनो ब्रह्मश्रीरामस्य स्वरूपे विकार: कश्चिदपि न भवति । ब्रह्मण: शरीरं स्थूलावस्थापन्नप्रकृति: पूर्वोक्तसम्बन्धेन ब्रह्मण्येव तिष्ठति, तत्रैव परिणामो भवति, तदा परिणतस्थूलावस्थापन्नप्रकृतौ ब्रह्मण्येव स्थितायां जायमान: परिणामो ब्रह्मणि प्रतीयते, अयं परिणामोऽत एव सद्वारकोऽस्ति प्रागुक्तलूतादृष्टान्तेन ब्रह्मणि कस्यापि तत्त्वस्य विकारो नापतति । अतोऽस्माकं परिणामवादो निर्दोषोऽस्ति । अत एव तु जगद्गुरु श्रीद्वारानन्दाचार्येण परिणामविमर्शे 'ब्रह्मण: परिणामो हि प्रकारद्वारको जगत् । विकारित्वं ततो द्वारे प्रकृति-पुरुषद्वये, एवं विलिख्य निर्दुष्टसिद्धान्तोऽस्थापि ॥६९॥

जैसे मकरी नामक जीव विशेष अपने मुख से तागों को निकाल के और घर बना के रहती है पर उसके स्वरूप में कुछ भी विकार नहीं होता है उसी तरह से मेरे स्वामी ब्रह्म श्रीरामजी के स्वरूप में कुछ भी विकार नहीं होता है । ब्रह्म का शरीर स्थूलावस्थावाली प्रकृति पूर्वोक्त सम्बन्ध से ब्रह्म में ही रहती है परिणाम उसी में होता है तो परिणाम हुआ स्थूलावस्थावाली प्रकृति में प्रकृति तो ब्रह्म में ही रहती है इसलिए वह परिणाम ब्रह्म में प्रतीत होता है यह सद्वारक है तो उक्त मकरी के दृष्टान्त से ब्रह्म में कोई तत्व का विकार नहीं आता है । अत: हमारा परिणामवादनिर्दोष है ब्रह्म भी निर्दोष है इसलिए तो जगद्गुरु श्रीद्वारानन्दाचार्यजी ने परिणामविमर्श में 'ब्रह्मण: परिणामो हि प्रकारद्वारको जगत् । विकारित्वं ततो द्वारे प्रकृति पुरुषद्वये ॥' ऐसा लिखकर निर्दुष्ट सिद्धान्त स्थापन किया है ॥६९॥

**सत्ख्यातिरस्ति मन्तव्या वैष्णवसमये शुभे ।**
**पञ्चीकरणरीत्या हि सर्वं सर्वत्र वर्तते ॥७०॥**

वेदादिविहिते श्रीवैष्णवसिद्धान्ते सत्ख्यातिरङ्गीकृता वर्तते । सत्ख्यातिशब्दार्थोऽस्ति-यत् पदार्था: कालत्रयेऽपि न विनश्यन्ति । वरमेव चेतनजडात्मकसमस्तपदार्था: प्रलयकाले नामरूपविभागानर्हास्तिष्ठन्ति, सृष्टिकाले च नामरूपविभागार्हास्तिष्ठन्ति, ईत्यनेन निश्चीयते यत् सर्वे पदार्था: प्रलयकाले सूक्ष्मावस्था

यां तिष्ठन्ति, नामरूपप्रतीत्यभावात्, सृष्टिकाले स्थूलावस्थातः सर्वे पदार्थास्तिष्ठ न्ति, नामरूपविभागसद्भावात्, इयानेव भेदोऽस्ति । पञ्चीकरणप्रक्रियया सर्वे पदार्थाः सर्वत्र कालत्रये प्रलयकाले सृष्टिकाले च तिष्ठन्ति । अत सतः प्रतीतिः सर्वदेशकालेषु जायते सदा । ख्यातिशब्दस्यात्र प्रतीतिरर्थोऽस्ति । सत्-अर्थात् केनापिरूपेण कालत्रये प्रलयसृष्टिकाले विद्यमानम् अस्तीति सदितिव्युत्पत्तेः । अभावाप्रतियोगीति यावत् । तस्यैव ख्यातिः सत्ख्यातिः-सत्प्रतीतिरित्यर्थः । ता मेव सत्ख्यातिं व्याहरन्ति । 'प्रत्येकस्य च भूतस्य रामेणार्धद्वयं कृतम् । एकैकार्ध चतुर्थांशाः स्वेतरांशेषु योजिताः । पञ्चीकृतेषु भूतेषु यदर्धं तस्य नाम तत्, एवं जगद्गुरुश्रीश्रियानन्दाचार्यस्य कथनानुसारं सृष्टिरचना पृथिवीजलाग्निवाय्वाका शैः पञ्चभिस्तत्त्वैर्जायते । यथा पृथिव्या द्वौ भागौ कृतौ, ततः पृथिव्या एको भागः स्थापितः, अपरमर्धभागं चतुर्धाविभज्यजलाग्निवाय्वाकाशैः सहैकैक भागमेलनं कृतम् । एवं जलस्य द्वौ भागौ कृतौ तत एकोऽर्धभागः स्थापितः । अपरमर्धभागं चतुर्धा विभज्य जलार्धभागं बिहाय पृथिवीवह्निपवनाकाशैः सहै कैकभागमेलनं कृतम् । अनयारीत्यावह्निताशनगगनानां द्विधा विभागकरणमे कभागस्य स्थापनमपरार्धभागस्य चतुर्धाकरणं स्वातिरिक्तचतुष्टयेन मेलनमव गन्तव्यम् । इयं पञ्चीकरणप्रक्रिया विद्यते । पञ्चसु पदार्थेषु तत्तत्पदार्थस्य भा- गोऽधिकस्तिष्ठेत् । पृथिव्यां पृथिव्याभागोऽधिकस्तिष्ठति, जलादीनां चतुर्णां भा गोऽल्पस्तिष्ठति, तथा जलेजलस्य भागोऽधिकस्तिष्ठति, पृथिवीवह्निपवनगगनानां भागोऽल्पस्तिष्ठति, अत एवोक्तं सर्वे पदार्थाः सर्वेषु पदार्थेषु तिष्ठन्तीति, अयमेव पञ्चीकरणप्रक्रियाया अभिप्रायोऽस्ति ।

आत्मख्यातिरसत्ख्यातिरख्यातिः ख्यातिरन्यथा ।
तथाऽनिर्वचनीयख्यातिरित्येतत् ख्यातिपञ्चकम् ॥

आत्मख्यातिरसत्ख्यातिरख्यातिरन्यथाख्यातिरनिर्वचनीयख्यातिरित्येताः पञ्चख्यातयः सन्ति । अपि चैका सत्ख्यातिराख्यः पञ्चभ्योभिन्नाऽस्ति, इयमेव वस्तुतो मान्याऽस्ति । विशिष्टाद्वैतवादिनामीश्वरकृष्णसांख्य-नागेशभट्ट-महावैया करणपाणिनिमुनि-विश्वनाथपञ्चाननप्रभृतीनां सिद्धान्ते सत्ख्यातिरेव स्वीक्रियते । अस्मिन् विषये विशिष्टाद्वैतस्य महान्तो महान्तो ग्रन्था द्रष्टव्याः । नागेशभट्टो लघु



मञ्जूषायामनिर्वचनीयख्यातिमतितरां खण्डयामास, विश्वनाथपञ्चाननो न्याय- सिद्धान्तमुक्तावल्यादिमहापृथुलग्रन्थेषु अनिर्वचनीयख्यातिमचखण्डत् । ईश्वर कृष्णसांख्या अपीमां खण्डयाञ्चक्रुः । वाक्यपदीये सत्ख्यातिरेवाङ्गीकृताऽस्ति । आत्मख्यातिर्विज्ञानवादिनां बौद्धानां मते विद्यते । आत्मनो बुद्धेर्घटादिविषय रूपेण प्रतीतिरस्ति । असत्ख्यातिर्नास्तिकशून्यवादिबौद्धानां मते वर्तते । तथा चार्वाकनास्तिकानामप्यस्ति । शुक्तिरजतस्थले शुक्तिरजतयोः सम्बन्धो मिथ्याऽस्ति । सत्पदार्थ एव कोऽपि नास्ति । अख्यातिः पूर्वमीमांसकानामस्ति । इमे वदन्ति-शुक्तिरजतस्थले शुक्तिरेवास्ति, रजतं नास्तीति । किन्तु आपणे यद् रजतं दृष्टं तस्यैवात्र स्मृतिर्जायते । अन्यथाख्यातिर्गौतमस्यास्ति । अन्यस्य वस्तु नोऽन्यथारूपेण प्रतीतिरेवान्यथाख्यातिरस्ति । गौतममते शुक्तिः पृथिवी मन्यते रजतं च तेजोवह्निर्मन्यते । अतोरजतस्य तेजसः पृथिव्यां शुक्तौ प्रतीतिर्जायते । अनिर्वचनीयख्यातिः श्रीशङ्कराचार्यस्य वर्तते । एतदीयमते शुक्तिरजतस्थले सद सद्भ्यां विलक्षणं रजतमुत्पद्यते । एतासां पञ्चानां ख्यातीनां खण्डनमस्ति । आ चार्यप्रवरजगद्गुरुश्रीरामानन्दाचार्यकृतप्रस्थानत्रयानन्दभाष्येषु तथाऽस्मदीय- समस्तपूर्वाचार्यप्रबन्धेषु सत्ख्यातिवादसंस्थापितमस्त्यतस्तत्रैवावलोकनीयं विशे- षार्थिभिरिति विरम्यते विस्तरभयात् ॥७०॥

वेदादि विहित श्रीवैष्णव सिद्धान्त में सत्ख्याति मन्तव्य है । सत्ख्याति का अर्थ है कि पदार्थ तीनों कालों में नाश नहीं होते हैं । भले ही प्रलयकाल में चेतन जड़ समस्त पदार्थ नामरूप विभागानर्ह रहते हैं । और सृष्टिकाल में नामरूप विभागार्ह रहते हैं इससे निश्चय होता है कि सभी पदार्थ प्रलय काल में सूक्ष्मावस्था में रहते हैं नामरूप के प्रतीत न होने से सृष्टिकाल में स्थूलावस्था में सभी पदार्थ रहते हैं नामरूप के विभाग होने से भेद इतना ही रहता है । पञ्चीकरण प्रक्रिया से सभी पदार्थ सभी जगह पर तथा भूत, वर्तमान, भविष्य ये तीनों कालों में प्रलयकाल सृष्टिकाल इन दोनों कालों में सभी पदार्थ सभी जगह पर रहते हैं इसलिए सत् की प्रतीति हमेशा सभी देश सभी काल में रहती है । ख्याति शब्द का यहाँ प्रतीति अर्थ है । सत् माने जो किसी न किसी रूप से तीनों काल में प्रलय सृष्टिकाल में रहे अभाव कभी न होवे उसी को सत्ख्याति कहते हैं । 'प्रत्येकस्य च भूतस्य रामेणार्धद्वयं कृतम् ।

एकैकार्धचतुर्थांशाः स्वेतरार्धेषु योजिताः । पञ्चिकृतेषु भूतेषु यदर्धं तस्य नामतत् ॥ इसप्रकार जगद्गुरु श्रीश्रियानन्दाचार्यजी के कथनानुसार सृष्टि की रचना पृथिवी जल अग्नि वायु एवं आकाश इन पञ्च तत्त्वों से होती है। जैसे पृथिवी के दो विभाग किया तब पृथिवी का आधा भाग रहने दिया और आधे भाग के चार भाग किया इन चारों भागों में से १-१ भाग को जल में अग्नि में वायु में आकाश में मिला दिया ऐसे ही जलादि पक्ष में समझ लेना चाहिए इसी का नाम पञ्चीकरण प्रक्रिया है। पाँचों पदार्थों में तत् तत् पदार्थ का भाग अधिक रहेगा पृथिवी में पृथिवी का भाग विशेष रहता है। जलादि के भाग थोडे-थोडे रहते हैं। वैसे जल में जल का भाग अधिक रहता है पृथिवी अग्नि वायु आकाश इनके भाग थोडे थोडे रहते हैं। इसलिए कहा गया है कि सभी पदार्थ सभी पदार्थों में रहते हैं। यही पञ्चीकरण प्रक्रिया का अभिप्राय है।

**आत्मख्यातिरसत् ख्यातिरख्यातिः ख्यातिरन्यथा ।**
**तथाऽनिर्वचनीयख्यातिरियेतत्ऽख्यातिपञ्चकम् ॥**

आत्मख्याति असत्ख्याति अख्याति अन्यथाख्याति-अनिर्वचनीयख्याति ये पाँच ख्यातियाँ हैं। और एक सत्ख्याति इन पाँचों से भिन्न है यही वस्तुतः मान्य है। विशिष्टाद्वैतवादी। सेश्वर सांख्य, नागेशभट्ट महावैयाकरण पाणिनिमुनि। विश्वनाथ पञ्चानन इन सबके सिद्धान्त में सत्ख्याति ही मानी जाती है। इस विषय में विशिष्टाद्वैत के बडे बडे ग्रन्थ देखना चाहिए। नागेशभट्टजी लघुमञ्जूषा में अनिर्वचनीयख्याति का खूब खण्डन किये हैं विश्वनाथपञ्चाननजी न्यायसिद्धान्त मुक्तावली आदि बडे बडे ग्रन्थों में अनिर्वचनीयख्याति का खण्डन किए हैं सेश्वर सांख्यों के यहाँ भी इसका खण्ड है। वाक्यपदीय में सत्ख्याति का ही स्वीकार है। आत्मख्याति विज्ञानवादी बौद्धों की है। आत्मा माने बुद्धि इसकी ही घटादि विषय रूपसे प्रतीति होती है। असत् ख्याति नास्तिक शून्यवादी बौद्धों की है तथा चार्वाक नास्तिकों की भी है शुक्ति रजत स्थल में शुक्ति रजत इनका सम्बन्ध मिथ्या है सत् पदार्थ ही कोई नहीं है। अख्याति पूर्वमीमांसकों की है ये कहते हैं कि शुक्ति रजत स्थल में शुक्ति ही है रजत नहीं है किन्तु बाजार में जो रजत चाँदी देखा है उसकी वहाँ स्मृति होती है। अन्यथा ख्याति गौतमजी की है। अन्य वस्तु की अन्यथा रूपसे प्रतीति होना ही अन्यथा



ख्याति है। गौतम के मत में शुक्ति को पृथिवी मानते हैं और चाँदी को तेज अग्नि मानते हैं इसलिए तेज चाँदी की पृथिवी शुक्ति में प्रतीति होती है। अनिर्वचनीय ख्याति श्रीशङ्कराचार्यजी की है इनके मत में शुक्ति रजत स्थल में सत् और असत् इनसे विलक्षण रजत उत्पन्न होता है। इन पाँचों का खण्डन है आचार्यप्रवर जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्यजी कृत प्रस्थानत्रयानन्दभाष्य तथा हमारे समस्त पूर्वाचार्यों के प्रबन्धों में। तथा खण्डन किया जाएगा सत्ख्यातिवादविजय नामक प्रकरण में वह 'जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्यसप्तशती' का एक भाग है वहीं सबका खण्डन करके सत्ख्याति की स्थापना की जायगी यह बहुत विलक्षण होगा ॥७०॥

**सर्वः किल पदार्थश्च प्रतीत्यभ्युपगम्यकः ।**
**सत्ख्यातिः सुदृढा जातेत्येतेन ज्ञायतां बुधाः ! ॥७१॥**

**हे बुधाः ! हे विद्वांसो भवन्तः सर्वे जानते यत् सर्वः पदार्थः प्रतीतिविषयो मन्यते, यावन्तः पदार्थाः सन्ति ते सर्वे सत्या विद्यन्ते। ब्रह्मणः शरीरमस्ति। ब्रह्म सत्यमस्तीति तच्छरीरमपि सत्यमेवातः सर्वमस्ति। वाढमेतावान् भेदस्तिष्ठति यत् प्रलयकाले सर्वे पदार्था नामरूपविभागरहिताः सूक्ष्मरूपेण तिष्ठन्ति, सृष्टिकाले च ते नामरूपविभागसहिताः स्थूलास्तिष्ठन्ति, कदाऽपि कस्यापि पदार्थस्य सर्वथाऽभावो न भवितुमर्हति। इमे सर्वे पदार्थाः पूर्वोक्तेन (अपृथक्सिद्धि) सम्बन्धेन ब्रह्मण्येव तिष्ठन्ति। अतः सत्ख्यातिरतितरां स्थिरीकृताऽस्ति (पूर्वाचार्यादिव्यप्रबन्धेषु) मयापि सर्वमेतत् सत्ख्यातिविजयवादप्रबन्धे प्रवञ्चितमतितरामिति तत एव सर्वैरवगन्तव्यम् ॥७१॥**

हे विद्वानों आप सब जानते हैं कि सभी पदार्थ प्रतीति के विषय माने जाते हैं, जितने पदार्थ हैं सब सत्य हैं, ब्रह्म के शरीर हैं, ब्रह्म सत्य है तो ब्रह्म के शरीर सभी सत्य हैं हाँ इतना भेद रहता है कि प्रलयकाल में सभी पदार्थ नामरूप विभाग रहित सूक्ष्म स्वरूप से रहते हैं सृष्टिकाल में नामरूप विभागसहित स्थूल रहते हैं, कभी भी किसी भी पदार्थ का सर्वथा अभाव नहीं हो सकता है ये सभी पदार्थ पूर्वोक्त सम्बन्ध से सर्वदा ब्रह्म में ही रहते हैं इससे सत्ख्याति बहुत दृढ स्थिर गो गई है ऐसा सभी को समझना चाहिए ॥७१॥

**नास्ति प्रतीतिविषयः खलु यः पदार्थ-**

स्तत्कल्पना खसुमनः सदृशी सुवेद्या ।
यद् यत् पदं जगति वाञ्छति वै मनुष्यो
नाप्नोति तर्हि जगदीशपवित्रसत्ता ॥७२॥

अथ पुनरपि विशिष्टाद्वैतवादी वदति-यत् सत्ख्यातिरेव साधीयशी विद्यते, यत् सत्ख्यातिरर्थात् यदीया सदैव प्रतीतिर्भवेत् सैव सत्ख्यातिरस्ति, वयं प्रागेव लिखितवन्तः स्मोयत् समस्ताश्चिदचित्पदार्थाः केनापि रूपेण पूर्वोक्तसम्बन्धेन ब्रह्मणि तिष्ठन्ति, यावन्तः पदार्थाः सन्ति, सर्वेऽपि प्रतीतिगोचरा विद्यन्ते, प्रतीति विषयाः सन्ति तेऽनिशं ब्रह्मणि तिष्ठन्ति, एषां पदार्थानां जातुचिदप्यभावो न भवति । मायावादी ब्रूते-यत् सर्वेऽपि पदार्थाः प्रातिभासिकाः सन्तीति । दृश्यमाना एव स्फुरन्ति, वस्तुतः सत्या न सन्ति, यथा स्वाप्निकपदार्थाः सत्या न भवन्ति । अस्योत्तरं सत्ख्यातिवादी ददाति-यत् हे मायावादिन् ! महाशय ! यजुर्वेदीयमन्त्रैकांशोऽस्ति यत्प्रमाणेन प्रातिभासिकवादो नितरामलीकोऽस्ति-'याथातथ्यतोऽर्थान् विदधाच्छाश्वतीभ्यः समाभ्यः' (यजु.) तस्य परमात्मन ईश्वरस्य ब्रह्मणः श्रीरामस्यानन्तकालाद् यथार्थतया समस्तजडचेतनपदार्थानां रचनाऽस्ति । इत्यनेन सिध्यति यत् समस्ताः पदार्थाः सत्या एव विद्यन्ते । हे मनुष्य ! यथा स्वाप्निकपदार्थो नास्ति, तथा नित्यान् पदार्थानपि प्रातिभासिकान् भाषसे । वयं प्रागेव कथितवन्तः स्मो यत्-जडचेतनात्मकसर्वपदार्थो भगवच्छरीरमस्ति, भगवान् नित्योऽस्ति, तदा भगवच्छरीरमपि नित्यमेव विद्यते । महाशय ! त्वं ब्रूषे यदस्मदीयाऽनिर्वचनीयख्यातिरस्ति, शुक्तिरजतस्थले सदसद्भ्यां भिन्नं विलक्षणं रजतमुत्पद्यते । इति तन् नितरामलीकमस्ति, यतः सदसदिति द्वयमेव वस्तु विद्यते, तद्भिन्नः कश्चिदपि पदार्थ एव नास्ति, अत इदं तव मतं नितरामलीकमस्ति । यतो यत्पदार्थस्य प्रतीतिर्नास्ति, तत्पदार्थकल्पनागगनकुसुमायमानाऽस्ति । एवमवगन्तव्यम् । यथाऽऽकाशपुष्पमेवाप्रसिद्धमस्ति । आकाशपुष्पस्याभावात् । तथैव सदसद्भिन्नः कोऽपिपदार्थ एव नास्ति, तदा सदसद्भिन्नमेव किं वस्तूत्पत्तुमर्हेदिति । अतोऽनिर्वचनीयख्यातिर्नितरां त्याज्याऽस्ति । महावैयाकरणेन प्रकृष्टदार्शनिकेन नागेशभट्टेन लघुमञ्जूषायामियमनिर्वचनीयख्यातिरखण्डि । आह द्विविधपदार्थभिन्नः कश्चित् पदार्थ एव न वर्तते अयं मायावादिनां



सिद्धान्त उपेक्ष्योऽस्ति, गगनकुसुमाभाव इवामान्योऽस्तीति । यस्याभावस्य-प्रतियोगी न प्रसिध्यति सोऽभाव एव नाङ्गीक्रियते । नास्तिकश्चार्वाकः प्रत्यक्षमेव प्रमाणं मन्यते, प्रत्यक्षातिरिक्तमनुमानादिप्रमाणं न स्वीकरोति, ततः स नास्तिकः कथ्यते, यद् ब्रह्मजगतः कर्तृ आस्तिका मन्यते, तद्ब्रह्म प्रत्यक्षप्रमाणेन किं साधयितुं शक्नुवन्ति ? आस्तिकजनाः ? । तस्योत्तरेश्लोकार्धमिदम्-'यद् यत् पदमित्यादि' आस्तिको वदति यत् वाढं केवलप्रत्यक्षप्रमाणेन ब्रह्मसाधयित्वा भवतो ज्ञापयति । जगति मनुष्यो यद् यत् पदम्-मान-प्रतिष्ठे अभीप्सति धनलाभं वाञ्छति, तत्तन्न प्राप्नोति, अद्य सर्वोमानवो जगति सुखधनेलिप्सति, किन्तु न लभ्यते, उपाया बहवः क्रियन्ते ते सर्वे निष्फला भवन्ति अत एव तु जीवानां कर्मफलदापकस्य ब्रह्मणः सुन्दरसत्ता मन्यते । जीवो यदिच्छति, तन्न प्राप्नोति । जीवः किमीहते ? लाभं सुखं च किन्तु न लभते इदं प्रत्यक्षं प्रमाणमस्ति, अतो जगतः कर्तृ ब्रह्म सिद्ध्यति । अथ नास्तिकानां विचारणीयं यदिदं प्रत्यक्षं प्रमाणं सुदृढमस्ति, अनेन ब्रह्म सिद्धमभूत् । यतो नास्तिकोऽपि लाभसुखे वाञ्छति, किन्तु मनोमतलाभसुखे न प्राप्येते कस्यापि । अत्र सर्वेषां शिरोऽवनमनीयं भवति ॥७२॥

अब फिर भी विशिष्टाद्वैतवादी कहता है कि सत्ख्याति ही ठीक है कारण की सत्ख्याति माने जिसकी सर्वदा ही प्रतीति होवे वही सत्ख्याति है हम प्रथम ही में लिख चुके हैं कि समस्त चिदचित् पदार्थ किसी न किसी रूपसे पूर्वोक्त सम्बन्ध से ब्रह्म में रहते हैं जितने पदार्थ हैं सभी प्रतीति के विषय हैं जो प्रतीति का विषय है वे कायम ब्रह्म में रहते हैं इन पदार्थों का कभी अभाव होता नहीं है । मायावादी कहता है कि-सभी पदार्थ प्रातिभासिक हैं देखने मात्र के है वस्तुतः सत्य नहीं हैं 'जैसे स्वाप्निक पदार्थ सत्य नहीं है । इसका उत्तर सत्ख्यातिवादी देता है कि-हे मायावादिन् महाशय यजुर्वेद के मन्त्र में एक अंश है जिसके प्रमाण से प्रातिभासिक कहना नितान्त गलत है '**याथातथ्यतोऽर्थान् व्यदधाच्छास्वतीभ्यः समाभ्यः**' उस परमात्मा ईश्वर ब्रह्म श्रीरामजी ने अनन्तकाल से यथार्थता से समस्त जड़चेतनात्मक पदार्थों को बनाया है । इससे सिद्ध होता है कि समस्त पदार्थ सत्य ही है स्वाप्निक पदार्थ जैसे कोई नहीं है । अरे भले मनुष्य ? जो नित्य पदार्थों को भी प्रातिभासिक कहते हो ।

हुए श्रीराम महामन्त्र का अर्थ के सहित विधि विधान से आवाहन विसर्जन मन्त्रों के सहित जप करता है वह सायुज्य पद को प्राप्त करता है और तप्त बाणादि से श्रीगुरुजी के द्वारा हाथों में चिह्नित हुआ जो पवित्र अन्तःकरणवाला अपने हृदय में स्थित पूज्यों से पूज्य पर से पर हमसब से पर इन्द्रादि इन्द्रादिदेवों से पर कार्य ब्रह्म इस कार्य ब्रह्म से पर जिन विष्णु पद से वाच्य सर्वेश्वर श्रीरामजी का ध्यान पूजन करता है वह सायुज्यमुक्ति को पाके सुखी होता है। अब तप्त धनुषबाण के महत्वपरक कुछ श्रुतियाँ यहां लिख देते हैं-यजुर्वेद के २९ अध्याय की यह श्रुति है-धन्वनाऽङ्कितागाधन्वना जिजयेम धन्वनातीव्राः समदोजयेम धनुः शत्रोरपकामं कृणो ति धन्वना सर्वाः प्रदिशो जमेम॥ अर्थ धनुष शब्द बाण का भी उपलक्षक बोधक है। श्रीरामजी के तप्त धनुष बाण से चिह्नित हुए दक्षिण हाथ में दो बाणों से चिह्नित हुए। वाम हाथ में धनुष से चिह्नित हुए हमसब शिष्यों के सहित अपने परिवार सहित पापों से शुद्ध हुए सांसारिक विषयों में लपट अधः पतन करनेवाली दश इन्द्रियों को अपने वश करते हैं। और अधः पतन के कारण काम क्रोध लोभ मोह मद मात्सर्य आदि शत्रुओं को जीतते हैं। विधि के सहित धारण किए गए धनुषवाण हमारे जन्म जन्मान्तर के पाप कर्मों को नाश करता है श्रीरामजी के धनुष बाण से चिह्नित हमसब दिशाओं के मालिक इन्द्रियादिकों से संसार में जन्म मरण के कारण विषयों को चाहनेवाले अपने मत को जीतते हैं। देखिए-यो वै नित्यं धनुर्बाणाङ्कितो भवति स पाप्मानं तरति संसारं तरति स भगवदाश्रितोभवति स भगवत् सायुज्यं व्रजति। निश्चय करके जो मनुष्य हमेशा श्रीरामजी के धनुष बाण से चिह्नित होता है वह पापों से छूट जाता है। वह संसार से शरीर सम्बन्ध रहित होता है जन्म मरण मिट जाता है वह सर्वशक्ति सम्पन्न भगवान् श्रीरामजी का प्रिय होता है वह भगवान् श्रीरामजी के सायुज्यमुक्ति को पाता है। इसलिए दरेक प्राणी को धनुषबाण से चिह्नित होना ही चाहिए।

वेदों में सात्विक पुराणों में सात्विक स्मृतियों में और भी बहुत हारीत आदि स्मृति के मत में तप्त धनुषबाणादि धारण का महत्त्व वर्णन है इसलिए तप्त धनुषबाण से चिह्नित होना चाहिए यदि कोई तप्त धनुषबाण से चिह्नित नहीं होना चाहता है तो यह भूल है कारण कि श्रीसम्प्रदाय में पञ्चसंस्कार विहित है अतः तप्त ही धनुषबाण से चिह्नित होना चाहिए। यदि तप्त धनुषबाण से चिह्नित नहीं होता है तो शीतल धनुषबाण



से प्रतिदिन चिह्नित होना बहुत आवश्यक है।

कुछ लोग कहा करते हैं कि दास शब्द नीचों के लिए ही उपयोग में लिया जाता है। कारण कि दास शब्द निकृष्ट है। साधु समाज वैष्णव साधु समाज में दास पद अन्त में लगाने की प्रथा देखी जाती है। यह वैष्णव समाज भी निकृष्ट है। यह दास पद अन्त में लगाने की भावना भी खोटी है। इस प्रश्न पर श्रीवैष्णव समाजानुयायी सनातनधर्मावलम्बी कहते हैं कि-महाशयजी आपका यह विचार गलत है। श्रीमद्वाल्मीकीयश्रीमद्रामायण में दास पद देखा जाता है। ऋग् वेद में दासा यह पद देखा जाता है। दास पद में प्रथम प्रमाण श्रीमद्वाल्मीकीयश्रीमद्रामायण का यह है-श्रीहनुमानजी सुन्दरकाण्ड में कह रहे हैं-'दासोऽहं कोसलेन्द्रस्य रामस्याक्लिष्ट कर्मणः। हनुमान् शत्रुसैन्यानां निहन्ता मारुतात्मजः॥' श्रीहनुमानजी कहते हैं कि पवित्र कर्मवाले कोशल देश अवध प्रदेश के मालिक सर्वेश्वर श्रीरामजी का दास शत्रुओं की सेना का नाश करनेवाला मैं पवन देव का पुत्र हनुमान् हूँ, ऐसा रावण से श्रीहनुमानजी कहते हैं। ऋग्वेद का सातवाँ मण्डल पाँचवाँ अनुवाक ८६ सूक्त ७वाँ मन्त्र यह है-

'अरं दासोनमीढुषे कराण्यं देवाय भूर्णयेऽनागाः' गौतम महर्षि परेशश्रीरामजी की स्तुति करते हैं हे श्रीरामजी मेरे शाप से पाषाण हो गई मेरी स्त्री अहिल्या को आप अपने चरणकमल के स्पर्श से शाप से छुडा के जड़ को चेतन बना के मेरे मनोरथ को पूर्ण करनेवाले मीढुषे इसका भाव है। अपने सद्भक्त को सर्वस्व देनेवाले सर्व शक्ति सम्पन्न अपने आप प्रकाशमान आपका मैं निर्दोष दास हूँ, इसलिए षोडशोपचार से चन्दन पुष्प तुलसीदल आदि से आपकी मैं पूजा करता हूँ आप मेरे स्वामी हैं। यहाँ पर ऋग्वेद में दास पद आया है श्रीमद्भागवत के सप्तम स्कन्ध में भी नवधा भक्ति में भगवान् का दास होना एक तरह की भक्ति है। अर्चनं वन्दनं दास्यम्-इत्यादि में। अथर्वणोपनिषद् ब्रह्मसूक्त ६ अध्याय में दास पद आता है-**ब्रह्म दाशा ब्रह्म दासा ब्रह्म मे कितवाः।** परब्रह्म श्रीरामजी के हमसब दास हैं। परब्रह्म श्रीरामजी के चरण कमलों की सद्भक्ति बिना हमसब अपराधी हैं इसलिए आपके दास हमसब बनें। हारित स्मृति में भी भगवान् का दास मनुष्य को होना ही चाहिए ऐसा लिखा है-हरेर्दास्यैक परमां भक्तिं यो लब्धवान् नरः। मुक्त इहैव राजर्षे सर्वकर्मनिबन्धनैः॥

हारीत महर्षि राजा अम्बरीष से कहते हैं कि जो मनुष्य भगवद् दास्यता रूपभक्ति को प्राप्त कर लेता है वह इस संसार में त्रिविध तापों से छूट जाता है। इत्यादि अतः दासान्तनाम भगवद्भक्ति सूचक है न कि नीचता वाचक ॥१०२॥

**दासः पदं श्रुतावस्ति नातो घृणा विधीयताम् ।**
**श्रुत्यनभिज्ञ ! पश्य त्वम्-अरं दासो न मीढुषे ॥१०३॥**

**वेदादौ दासपदमस्ति, अतो दासपदाद् घृणा न विधेया, वेदादौ दास पदस्य महीयो महत्त्वमस्ति । दासशब्दो भगवतः सद्भक्तानां नामान्ते लगति ।** यदि दासान्तनामा भगवद्भक्तेषु श्रेष्ठो गण्यते, तदा दासपदं घृणा योग्यं कथं भवितुमर्हति । बाढं दासान्तनामा नरो भगवद् भक्तिप्रकर्षहीनोऽपि कदाचिद् भगवद्भक्तिगुणेनालङ्क्रियते । हे वेदानभिज्ञ ! भ्रातः ! त्वं पश्य-अरं दासो न मीढुषे इत्यस्मिन् मन्त्रे दासपदं वर्तते, एतद्व्याख्या प्रसङ्गे जगद्गुरुश्रीराघवानन्दाचार्याः प्राहुः-विद्यामधिगम्य विश्वामित्रेणसह निजाश्रमागतं विहिताऽहल्योद्धारं श्रीरामं गौतमः स्तुवन्नाह-अहमिति । अहं तव श्रीरामस्यानुग्रहपात्रं गौतमः, दासो न दास इव मीढुषे पत्नीप्रदानेन कृत्वाऽभीष्टप्रदायिने नैतावदेव किन्तु भूर्णये बहुप्रदायिने सर्वाभीष्टप्रदायेत्यर्थः । अरं कराणि पुष्पचन्दनादिनाऽलङ्करवाणीत्यर्थः । अर्घ्येणोपतिष्ठ इति यावत् । यतोऽर्यः स्वामी । मनोरथ प्रदानेन पालकत्वादितिभावः । देवो लीलाविभूतिभिर्विभ्राजमानोऽअचितोऽचेतनामश्मभूतां मम जायात् कर्मणि षष्ठीबोध्या । अनागाः तव चरणस्पर्शेन निष्पापा यथास्यात्तथा । त्वत्पादस्पर्शेन तस्याः पूर्वपापविलयादितिभावः । अचेतयच् चेतनावतीं व्यदधात् ।.....अतः कवितरः क्रान्तदर्शिषु मुनिषु श्रेष्ठोऽयं गौतमोगृत्सं सचेतनं मेधाविनं पत्नीदेहं-प्राणोवैगृत्सः इतिश्रुतेः । रामे यज्ञादि कर्मसमृद्धये जुनाति अनुयाति स्वीकरोतीत्यर्थः । अनागस्त्वात्तद्योग्यत्वादित्तिभावः । ( वेदेरहस्ये रहस्यमार्तण्डभाष्यम् ३० ) इत्यादिरूपेण । दासपदं महीयसे गौतमऋषये प्रायोजि तदा का कथान्यस्य । अपि च श्रीहनुमान् स्वस्मैदासोऽहंकोशलेन्द्रस्ये-ति प्रयुयोज । हे रावण ! श्रीकोशलेन्द्रस्याहंदासोऽस्मि दासोऽर्थात्सेवकः, कस्य ? भगवतो, न तु संसारिणां नृणाम्, सर्वतो महान् श्रीहनुमान् किं संसारिनरस्य दास आसीत्, नहि नहि प्रभोरनन्तब्रह्माण्ड-



**नायकस्य श्रीरामस्य सेवक आसीत् । अथ तुलसीमालाऽपि धार्या तद्विधिरपि वेदेषु लिखितोऽस्ति, दृश्यताम्-॥१०३॥**

वेदादि में दास पद है इसलिए दास पद से घृणा नहीं करनी चाहिए वेदादि कों में दास पद का बहुत बडा महत्त्व है दास शब्द भगवान् के सद्भक्तों के नाम के अन्त में लगता है यदि दास नामान्त मनुष्य भगवद्भक्तों में श्रेष्ठ गिना गया है तो दास पद घृणा के योग्य कैसे हो सकता है ? हाँ दासान्त नामवाला मनुष्य भगवत् सद्भक्ति के गुणों से रहित है तो भी ऐसा मनुष्य कभी न कभी तो सुधर ही जाता है। हे वेदों को नहीं जाननेवाले भाई तुम देखो-अरंदासो न मीढुषे इस मन्त्र में दास पद है इसकी व्याख्या प्रथम हो चुकी है । दास पद तो बडे से बडे गौतम महर्षि के लिए आया है । और श्रीहनुमानजी भी अपने लिए दास पद का प्रयोग किए हैं कि-हे रावण मैं श्रीरामजी का दास हूँ । दास माने सेवक किसका भगवान् का नकि संसारी मनुष्यों का सबसे बडे श्रीहनुमानजी क्या संसारी साधारण मनुष्यों के दास थे नहीं नहीं प्रभु श्रीरामजी के दास सेवक थे। अब तुलसीजी की माला का धारण विधि भी वेदों में लिखा है देखिए ॥१०३॥

**तुलसीमालाधृतिश्चनाप्रामाणिकीविगण्यताम् ।**
**श्रुतिरस्तितत्रत्वमितिमालांतुलसीजां पश्य ॥१०४॥**

**तुलस्या मालाया धारणमवैदिकमप्रामाणिकमस्त्येवं न बोद्धव्यम् ।** यतस्तन्मालाधारणे श्रुतिरस्ति, पश्यैतद्विषये श्रुतिरियमस्ति अथर्वणोपनिषदो ब्रह्मसूक्तस्य पञ्चमो मन्त्रः प्रमाणमस्ति तुलसीमालाधारणे-मालां तुलसीजां धृतः । तुलसीमालाधारी नरो जीवन्मुक्तो विद्यतेऽर्थात्तुलसीमालाधारी मनुष्यः प्रभोः परब्रह्मणः श्रीरामस्य सायुज्यमुक्तिं प्राप्य सुखीभवति स्कन्दपुराणस्य वैष्णव खण्डे पञ्चमे लिखितमस्ति-तुलसीकाष्ठसम्भूतां मालां यो वहते नरः । अप्यशौचस्त्वनाचारो मामेवैति न संशयः ॥ इति । भगवान् विष्णुराह-सदाचारविचार रहितो भ्रष्टोऽपवित्रो महापतितोऽपि नरो-मनुष्यस्तुलसीकाष्ठसम्भूतां मालां धारयति, स मामेव प्राप्नोति अत्र संदेहो नास्ति, स सायुज्यमुक्तिं प्राप्य सुखी भवति । एतादृशमेव बहुप्रमाणमस्ति । **अतो यज्ञोपवीतवत्तुलसीमाला सदा धारणीया ॥१०४॥**

तुलसीजी की माला का धारण अवैदिक अप्रमाणिक है ऐसा नहीं समझना चाहिए। कारण कि तुलसीजी की माला के धारण में श्रुति है देखो इस विषय में यह श्रुति है। अथर्वण महोपनिषद् ब्रह्मसूक्त का ५वाँ मन्त्र प्रमाण है तुलसीजी के माला के धारण में-मलां तुलसीजां धृतः। तुलसीजी की लकडी की माला को धारण करनेवाला मनुष्य जीवन मुक्त है अर्थात् तुलसीजी की माला को धारण करनेवाला मनुष्य प्रभु परब्रह्म श्रीरामजी की सायुज्यमुक्ति को पाके सुखी होता है स्कन्दपुराण वैष्णवखण्ड के ५वें खण्ड में लिखा है-तुलसीकाष्ठसम्भूतां मालां यो वहतेनरः। अप्यशौचस्त्वनाचारो मामेवैति न संशयः॥ भगवान् विष्णुजी कहते हैं कि-आचार विचार रहित भ्रष्ट अपवित्र महापतित भी मनुष्य तुलसीजी की लकडी की माला को धारण करता है वह मनुष्य मेरे को ही प्राप्त होता है इसमें सन्देह नहीं है। वह सायुज्यमुक्ति को पाके सुखी होता है। ऐसे ऐसे बहुत प्रमाण हैं इसलिए यज्ञोपवीत की तरह तुलसीजी की माला को धारण सदा करना चाहिए ॥१०४॥

**आम्नायापौरुषेयत्वमस्ति सर्वयुगेष्वपि।**
**तन्नित्यत्वमिदं किञ्च सर्ववेदान्तसम्मतम् ॥१०५॥**

सर्वेषु युगेषु वेदानामपौरुषेयत्वमस्ति। अपौरुषयत्वमर्थात् पुरुषकृत्य भावः। वेदाः केनापि न कृताः सन्ति, अपि च वेदानां नित्यत्वं सर्ववेदान्त-शास्त्रसम्मतमस्ति। नित्यत्वंवेदानां कथमस्तीत्यग्रिमश्लोकेन वक्ष्यते ॥१०५॥

समस्त युगों में वेदों का अपौरुषेयत्व है। अपौरुषेयत्व माने पुरुष कृति का अभाव वेद किसी के भी बनाए हुए नहीं है। और वेदों का यह नित्यत्व सर्ववेदान्त तथा सर्वशास्त्र सम्मत है नित्यत्व कैसा है वेदों का सो आगे के श्लोक से कहा जायेगा ॥१०५॥

**आनुपूर्व्या अभङ्गस्तु वेदमन्त्रव्रजस्य हि।**
**कस्मिन् युगेऽपि नेशश्च तदानुपूर्विकां द्यति ॥१०६॥**

वेदमन्त्राणामानुपूर्व्या अभङ्गो भङ्गाभावस्तादवस्थ्यमेव वेदानां नित्यत्व मस्ति। यतः कारणब्रह्म क्वचिदपि युगे वेदानुपूर्वी न खण्डयति। वेदानां मन्त्रा यया विधया लिखितास्तिष्ठन्ति तथैव समस्तेष्वपि युगेषु लिखितास्ते मन्त्रा आसते। तेषामीषदपि परिवर्तनं न भवति, यतो वेदाः केनापिकृता न सन्ति यदि



केनापि कृतास्तेऽभविष्यंस्तदा तत्र किञ्चिदपि परिवर्तनमभविष्यत्। तन्नास्ति। परिवर्तना नाम क्वचिद् युगे कुत्रचिदध्याये लिखितस्य मन्त्रस्य युगान्तरे क्वचित् तदन्यस्मिन्नध्याये लेखनम् एवं वेदेषु नास्ति एतदेव वेदानां नित्यत्वं विद्यतेऽतः केनापि पुरुषेण प्रणीता वेदा न सन्ति। यथा व्यासदेवकृतमहाभारते किञ्चित् परिवर्तनं दृश्यते, तत्र श्रीमद् भगवद्गीता क्वचिद् युगेऽन्ते लिख्यते, कुत्रचिच्च युग आदौ लिख्यते। किन्तु द्वापरे महाभारतस्य मध्ये श्रीमद् भगवद्गीता लिखिताऽस्ति। एवं वेदेषु नास्ति। यो मन्त्रो यस्याध्यायस्य यस्मिन् प्रकरणेऽस्ति तादृश एव सर्वेषु युगेषु तिष्ठति। गौतमऋषिर्वेदान् ब्रह्मकृतान् मन्यते। किन्तु पूर्वोत्तरमीमांसायां वेदा ब्रह्मणाऽपि कृता न स्वीक्रियन्ते। वेदा ब्रह्म निःश्वासात्मका अङ्गीक्रियन्ते। यजुर्वेदस्य तैत्तिरीयोपनिषदि लिखितं यद्-अस्य महतो भूतस्य निःश्वसितमेतद् यद् ऋग्वेदो यजुर्वेदः सामवेदो ह्यथर्वाङ्गिरसः सर्वशक्तिसम्पन्नस्य सर्वव्यापकस्य तस्य परब्रह्मणः श्रीरामस्येमे पूर्वोक्ताश्चत्वारो वेदा निःश्वासाः सन्ति। यथा निःश्वासे कस्यचित् कर्तृत्वं नास्ति। कश्चित् कश्चिद् विद्वान् निःश्वासपदं ज्ञानस्योपलक्षकं-बोधकं स्वीकरोति वदति च वेदः परब्रह्मणो ज्ञानमस्तीति। गौतममहर्षेर्मतमत्र पूर्वोत्तरमीमांसायां खण्डितमस्ति। वेदाः परब्रह्मणो निःश्वासा वा ज्ञानात्मका मन्यन्तां परन्तु ते न केनापि कृताः सन्ति। जगद्गुरुतुलसीदासो लिखतिस्म यद् 'जासु श्वास सहज श्रुति चारी। सो प्रभु पढ यह कौतुक भारी॥ यस्य श्वासाः सहजाः श्रुतयश्चतस्त्रः। स प्रभुः पठेदिति कौतुकंमहत्॥ अयं लेखो वेदानुसारमस्ति, अतो गौतममतं वेदप्रतिकूलतया हेयम् ॥१०६॥

वेद के मन्त्रों के समुदाय की आनुपूर्वी का भङ्ग न होना यही वेदों का नित्यत्व है कारण कि कारण ब्रह्म किसी भी युग में वेदों की आनुपूर्वी को खण्डन नहीं करता है। वेदों के मन्त्र जिस ढङ्ग से लिखे रहते हैं वैसे ही समस्त युगों में लिखे रहते हैं थोडा भी हेर फेर नहीं होता है कारण यह कि वेद किसी के भी बनाए नहीं है। यदि किसी के भी बनाए हुए होते तो वेदों में मन्त्रों का कुछ हेर फेर होता सो नहीं है। हेर फेर माने किसी युग में कोई किसी अध्याय में लिखा जाता है और किसी युग में किसी दूसरे अध्याय में लिखा जाता ऐसा वेदों में नहीं

है वश यही वेदों का नित्यत्व है किसी भी पुरुष के बनाए हुए नहीं है। जैसे पुरुष व्यासदेव कृत महाभारत में कुछ हेर फेर देखा जाता है महाभारत में श्रीमद्भगवद् गीता किसी युग में अन्त में लिखी जाती है किसी युग में आदि में लिखी जाती है किन्तु द्वापर में महाभारत के मध्य में श्रीमद्भगवद्गीता लिखी गई है ऐसा वेदों में नहीं है जो मन्त्र जिस अध्याय के जिस प्रकरण में है वैसा ही समस्त युगों में रहता है। गौतम महर्षि वेदों को ब्रह्म कृत मानते हैं किन्तु पूर्वोत्तर मीमांसा में वेदों को ब्रह्म का भी बनाया नहीं माना जाता है। वेदों को ब्रह्म का निःश्वास माना जाता है। यजुर्वेद के तैत्तिरीयोपनिषद् में लिखा है कि-अस्य महतोभूतस्य निःश्वसितमेत यद् ऋग्वेदो यजुर्वेदः सामवेदो ह्यथर्वाङ्गिरसः ॥ सर्वशक्ति सम्पन्न सर्वव्यापक उस परब्रह्म श्रीरामजी के यह जो ऋग्वेद है यजुर्वेद है सामवेद है अथर्ववेद हैं सब निःश्वास हैं। जैसे श्वास में किसी का कर्तृत्व नहीं है वैसे ही वेदों में भी और तो क्या परब्रह्म का भी कर्तृत्व नहीं है। कोई कोई निःश्वास पद को ज्ञान का उपलक्षक बोधक मानते हैं कहते हैं कि वेद परब्रह्म का ज्ञान है। जो हो किन्तु वेद किसी के बनाए नहीं हैं। गौतम महर्षि का मत यहां पूर्वोत्तर मीमांसा में खण्डित है। वेदों को परब्रह्म का निःश्वास मानो चाहे ज्ञान मानो किन्तु वेद किसी के भी बनाए नहीं हैं। जगद्गुरु श्रीतुलसीदासजी लिखते हैं कि-'जासुश्वाससहजश्रुतिचारी। सो प्रभु पढ यह कौतुक भारी' यह लेख वेदानुसार है अतः गौतमजी का मत वेद प्रतिकूल होने से त्याज्य है ॥१०३॥

**पुरासृष्टेरीशोजनयतिविधिं शान्तिनिलयो**
**जगत्सृष्टिं कर्तुं ह्युपदिशति तस्मै श्रुतिचयम् ।**
**यथापूर्वं सर्वान् सृजति स तु लोकान् सितमतिः**
**त्रयीणां नित्यत्वं द्रढयति शमेतेन विमलः ॥१०७॥**

पुनरपि वेदानां नित्यत्वं स्थिरीक्रियते-शान्तिस्थानं पवित्रबुद्धिशाली सांसारिकदोषरहित ईश्वरः कारणब्रह्म श्रीरामो जगद्रचयितुं सृष्टेः प्राक् कार्य ब्रह्मोत्पादयति-यो ब्रह्माणं विदधाति पूर्वं यो वै वेदांश्च प्रहिणोति तस्मै। ईश्वरो यः सर्वशक्तिसम्पन्नोऽस्ति स जगत्सृष्टितः पूर्वं कार्यब्रह्मोत्पादयति, कुतस्तं जन



यति, तं वेदानध्यापयति सूर्याचन्द्रमसौ धाता यथा पूर्वमकल्पयत् वेदानां विधि वदध्ययनानन्तरं धाता-कार्यब्रह्म सूर्यचन्द्रादिसमस्तपदार्थान् पूर्वकल्पवद् विर चयामास। सुखपूर्वकमनायासेन कष्टं विनैव समस्तपदार्थानसृजत्। अनेन वे दानां नित्यत्वं सिध्यति। वेदाः केनापि कृता न सन्ति। नित्यां वाचमुपास्महे इति महर्षि नियमेनापि वेदाः केनाप्यकृता एव सिद्ध्यन्ति। यतो नित्यपदस्यात्र निवे शोऽस्ति। तद्वाक्ये नित्यत्वमकृतत्वमेव फलति। नित्यां वेदात्मिकां वाचं-वाणीं वयं समुपास्महे परिचरामः तेषां वेदानामध्ययनं विधाय वयं मननं कुर्मः ।१०७।

फिर भी वेदों का नित्यत्व स्थिर किया-जाता है। शान्ति के स्थान पवित्र बुद्धि वाले सांसारिक दोसों से रहित ईश्वर कारण ब्रह्म श्रीरामजी जगत् की रचना करने के लिए सृष्टि से प्रथम कार्य ब्रह्म को उत्पन्न करते हैं-यो ब्रह्माणं विदधाति पूर्वं यो वै वेदाँश्च प्रहिणोति तस्मै। ईश्वर जो सर्वशक्ति सम्पन्न है वह जगत् की सृष्टि के प्रथम कार्य ब्रह्म को उत्पन्न करते हैं क्यों उनको उत्पन्न करते हैं ? जगत् की रचना के लिए और उनको उत्पन्न करके उनको वेदों को पढा देते हैं। 'सूर्यचन्द्रमसौ धाता यथा पूर्वमकल्पयत्' वेदों के विधिवत् पढने के वाद धाता कार्य ब्रह्म ने सूर्य चन्द्र आदि समस्त पदार्थों को पूर्व कल्प के तरह बना दिया। यहां भूतकाल में वर्तमान काल हो गया है पाणिनि मुनि के नियम से सुखपूर्वक अनायास ही बिना विशेष कष्ट के ही समस्त पदार्थों को बना दिया इससे वेदों का नित्यत्व स्थिर होता है कि वेद किसी के बनाए नहीं है। नित्यांवाचमुपास्महे। इस महर्षि के नियम से भी वेद किसी के बनाए नहीं सिद्ध होते हैं। कारण कि नित्य पद का निवेश है उस वाक्य में नित्य माने कारण ब्रह्म से लेके किसी के भी बनाए हुये वेद नहीं है। नित्य वाणी की हमसब उपासना करते हैं नित्य वाणी वेद हैं। उन नित्य वेदों का अध्ययन करके मनन करते हैं ॥१०७॥

**भो वादिन् ! प्रतिमापूजनान्न फलं किञ्चिद्भवतीति नहि यतः**
**सर्वस्मिन्स्तदभावस्य वक्तुमशक्यत्वात् प्रतिमाऽर्चनकविधेः ।**
**काले श्रुत्युपचये वर्तनाच्च ततोमुक्तेः प्रतिपादनककृतेः**
**सत्त्वाच्छास्त्रचये चन्द्रमामनसोजातस्त्वितितत् सफलत्वगात् ॥१०८॥**

प्रतिमायाः षोडशोपचारसाङ्गशुचितापूर्वकविधिपुरस्सरनिःस्वार्थभाव

भृतपूजनात् सायुज्यमुक्तिर्भवति । एवंस्वीकारिणः परमवैदिकसनातनधर्मावलम्बिनो वदन्ति-यद् हे वादिन् ! प्रतिमापूजानैष्फल्यवक्तः ! प्रतिमापूजनात् किमपि फलं न भवतीत्येवं वक्तुं न शक्नोषि सर्वदा प्रतिमापूजनात् किमपि फलं न भविष्यतीत्येवं कथयितुमशक्यत्वाद् वेदसमुदायेऽपि प्रतिमापूजनात् सायुज्यमुक्तिः प्राप्यते एवं प्रतिपादनसत्त्वात् पूर्वोक्तप्रकारेण प्रतिमापूजनात् सायुज्यमुक्तिर्भवति । तत्पूजनविधौ दीपनीराजनविधये-चन्द्रमा मनसोजात इत्यादिप्रमाणेन प्रतिमापूजनं सफलमस्ति । अतः प्रतिमापूजनविधिर्वैदिकोऽस्ति । तत्पूजनं सायुज्यमुक्तिदमस्ति । केवलाद्वैतवादिन आहुर्यदन्तःकरणशुद्ध्यर्थं कस्यापिदेवस्य प्रतिमाया अर्चनं प्रतीकोपासनमस्ति । ततोऽन्तःकरणशुद्धौ-अहं ब्रह्मास्मीत्येवमुपासनीयम् । अहं स्वयं ब्रह्मास्मि कस्योपासनं करवाणि । इतितेषां कथनमनुचितम् जीवः कदापि ब्रह्म न भवति इति विषयः प्रागेवालेखि । ये महाशया वदन्ति यद् श्रीरामादिभगवन्मूर्तिपूजनतः किमपि फलं न विद्यते । वाढं महाशयाः ! भवतां मते मूर्तिपूजाफलाभावः सिध्यति, अयमेव भवतामभिप्रायोऽस्ति। भवन्तो मूर्तिपूजाफलाभावं साधयितुं प्रस्थिताश्चेदेकं प्रश्नं करोमि यस्योत्तरं भवन्तो दातुं न शक्ष्यन्ति । तत्र मूर्तिपूजातः सायुज्यमुक्तिमङ्गीकरीष्यन्त्यथवा मुखंम्लानं कृत्वा स्वसङ्घं गमिष्यन्ति । महाशयाः ! भगवन्तर्कसंग्रहोयो लघुग्रन्थोऽस्ति तस्य न्यायबोधिनीं साधारणींटीकां कस्माच्चिद्गुरोर्नाध्यगीषत ? यस्याभावस्य प्रतियोग्यप्रसिद्धो भवति, सोऽभावः कदाऽपि केनापि नैयायिकेन वा विदुषा न स्वीकृतः । यथा-खपुष्पाभावो बन्ध्यापुत्राभावः एतेऽभावा न मन्यन्ते, यत एषां प्रतियोगिनि खपुष्प-बन्ध्यापुत्र-शशश्रृङ्गाणि जगति न सम्भवन्ति । मूर्तिपूजाफलाभावस्य प्रतियोगिमूर्तिपूजाफलं विद्यते महाशया यदि भवन्तो मूर्तिपूजाफलं नाङ्गीकुर्वन्ति तदा मूर्तिपूजाफलाभावमपि, प्रतियोग्यसम्भवान्न स्वीकर्तुमर्हन्ति । अतो मूर्तिपूजातः सायुज्यमुक्तिफलं मन्तव्यं भवद्भिः । अन्यथा विद्वत्सभायां भव दीया सा दशा भविष्यति यथा हंसानां मध्ये बकस्य दशा भवति । अप्रसिद्ध प्रतियोगिकाभावो नाङ्गीक्रियते कैरपि विद्वद्भिः । अयमच्छेद्यो नियमोऽस्ति गदाधरभट्टाचार्यस्य । अतो मूर्तिपूजातः किमपि फलं मन्यतां यद् रोचते भ



वद्भ्यः । सर्वथा तत्फलाभावः कदाऽपि न क्वचिदपि वक्तव्यः। अन्यथा हंसमध्ये वकोयथेति नियमो भवदीयगलमापतिष्यति विद्वत्सदसि । विशिष्टाद्वैतसिद्धान्ते भक्ति-ज्ञानयोरभेदोऽङ्गीकृतोऽस्ति-सा च भक्तिः परमप्रेयो भगवदितरवैतृष्ण्यपूर्वकपरमपुरुषानुरागरूपो ज्ञानविशेष एव ( आनन्दभाष्यम् १।१।१ ) इत्यादिप्रमाणेन । विशिष्टाद्वैतसिद्धान्ते प्रभुश्रीरामस्य सद्भक्त्या सायुज्यमुक्तिः स्वीक्रियते । भगवतः श्रीरामस्य पूजनं नवविधभक्त्यन्तर्गतमस्ति श्रीमद्भागवतस्य सप्तमस्कन्धे-श्रवणं कीर्तनं विष्णोः स्मरंण पादसेवनम् । अर्चनं वन्दतं दास्यं सख्यमात्मनिवेदनम् ॥ अत्र प्रतिमापूजनं भक्तेरङ्गं गणितम् श्रीव्यासदेवेन-श्रेयः सृष्टिं भक्तिमुदस्य ते विभो ! इत्यत्र भक्तिः सायुज्यमुक्तिसाधनमार्गः कथितः । अतः प्रभोः सद्भक्तिं विना सायुज्यमुक्तिर्न प्राप्यते, एवं च तदा प्रतिमापूजनात् सायुज्यमुक्तिरूपं फलं भवत्येव । अतः प्रतिमापूजनं सार्थकमस्ति । क्वचिन्न क्वचिदंशे केनापि प्रकारेण वा पूजा सर्वे लोकाः कुर्वन्त्येव ॥१०८॥

प्रतिमा के षोडशोपचार साङ्गोपाङ्ग शुद्धतापूर्वक विधिपूर्वक निःश्वार्थभाव से पूजन से सायुज्यमुक्ति होती है ऐसा माननेवाले परमवैदिक सनातनी कहते हैं कि हे वादी प्रतिमा के पूजन से कुछ भी फल नहीं होता है ऐसा नहीं कह सकते हो सभी समय में प्रतिमा के पूजन से कुछ भी फल नहीं होता ऐसा कहने के लिए अशक्य होने से और वेदों के समुदाय में प्रतिमा की पूजा की विधि रहने से तथा प्रतिमा के पूजन से सायुज्य मुक्ति के प्रतिपादन करने से। और धर्मशास्त्रों के समुदाय में भी प्रतिमा के पूजन से सायुज्य मुक्ति मिलती है ऐसा प्रतिपादन के रहने से कि विधिपूर्वक षोडशोपचार से शुद्धतापूर्वक निःश्वार्थभाव से प्रतिमा के पूजन से सायुज्य मुक्ति होती है और प्रतिमा के षोडशोपचार पूजन की विधि में दीप तथा नीराजन विधि के लिए चन्द्रमा मनसोजातः इत्यादि के प्रमाण से प्रतिमा का पूजन सफल है निष्फल नहीं इसलिए प्रतिमा पूजन वैदिक विधि है सायुज्य मुक्ति को देनेवाला है। केवल अद्वैतवादी कहते हैं कि अन्तःकरण की शुद्धि के लिए प्रतीकोपासना कोई भी किसी भी देव की मूर्ति का पूजन है। इसके वाद अन्तःकरण शुद्ध होने से अहं ब्रह्म की उपासना करनी चाहिए। मैं स्वयं ब्रह्म हूँ किसका पूजन करूँ। किन्तु यह

जो वे लोग कहते हैं वह गलत है जीव कभी भी ब्रह्म नहीं हो सकता है यह बात प्रथम में ही लिखी गई है। जो महाशय कहते हैं कि प्रतिमा भगवान् श्रीराम आदि की मूर्तियों के पूजन से कुछ भी फल नहीं है अच्छा महाशयजी आपके मत से मूर्ति पूजा से फलाभाव सिद्ध होता है यही आपका अभिप्राय है। मूर्ति पूजा से फलाभाव सिद्ध करने चले किन्तु एक प्रश्न हमारा है की उसका उत्तर आप नहीं दे सकेंगे अन्त में या तो मूर्ति पूजा से सायुज्य मुक्ति मान लेवेंगे या तो मुख को काला करके अपनी टोली में ही चले जायेंगे। महाशयजी क्या आप तर्कसंग्रह छोटासा ग्रन्थ है उसकी न्याय बोधिनी साधारण टीका को किसी विद्वान् गुरु से पढे हैं? महाशय जी जिस अभाव का प्रतियोगी अप्रसिद्ध होता है वह अभाव कभी भी किसी नैयायिक विद्वान् से माना नहीं जाता है जैसे खपुष्पाभाव बन्ध्या सुताभाव शशश्रृङ्गाभाव ये अभाव नहीं माने जाते हैं कारण की इन अभावों का प्रतियोगी खपुष्प बन्ध्या सुत शशश्रृङ्ग जगत् में इन तीनों का अभाव है। मूर्ति पूजा के फलाभाव का प्रतियोगी है मूर्ति पूजा का फल। महाशयजी यदि मूर्ति पूजा का फल नहीं मानते हैं तो मूर्ति पूजा का फलाभाव भी आप नहीं मान सकते हैं महातार्किक गदाधरभट्टजी का व्युत्पतिवाद किसी गुरु से पढ लेवें तो आपको शायद नव्यान्याय का कुछ ज्ञान हो जावे। इसलिए मूर्ति पूजा से सायुज्य मुक्ति फल मान लेना, पीछे से जो ननु नच करना हो सो करना नहीं तो विद्वानों की सभा में आपकी वह दशा होगी जैसे हंस मध्ये वकोयथा। अप्रसिद्धप्रतियोगिकाभावोनाङ्गीक्रियते कैरपिविद्वद्भिः। यह अकाट्य नियम है गदाधरभट्टाचार्यजी का इसलिए मूर्ति पूजा से कुछ भी फल मानो जो आपको ठीक लगे सर्वथा फलाभाव कभी भी कहीं पर भी नहीं कहना नहीं तो हंस मध्ये वकोयथा यह नियम आपके गले पडेगा विद्वानों के सभा में। विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त में भक्ति तथा ज्ञान इन दोनों को अभेद माना जाता है-'सा च भक्तिः परम प्रेयोभगवदितरवैतृष्ण्यपूर्वकपरमपुरुषानुरागरूपो ज्ञानविशेष एव' (आ.भा. १।१।१)

इत्यादि के प्रमाण से। विशिष्टाद्वैतसिद्धान्त में प्रभु श्रीरामादि की सद्भक्ति से सायुज्यमुक्ति मानी जाती है। भगवान् श्रीरामादि का पूजन नवधा भक्ति के अन्तर्गत है श्रीमद्भागवत के सप्तमस्कन्ध में-श्रावणं कीर्तनं विष्णोः स्मरणं पादसेवनम्। अर्चनं वन्दनं दास्यं सख्यमात्मनिवेदनम्॥ इसमें प्रतिमा पूजन भक्ति का अङ्ग गिनाया है



श्रीव्यासदेवजी ने-श्रेयः सृतिम् भक्तिमुदस्यते विभो। यहां पर भक्ति को सायुज्य मुक्ति का साधनमार्ग कहा गया है। अतः प्रभु की सद्भक्ति बिना सायुज्य मुक्ति नहीं मिलती है ऐसे नहीं तो प्रतिमा पूजन से सायुज्य मुक्तिरूप फल होता ही है। इसलिए प्रतिमा पूजन सार्थक है। किसी न किसी अंश में पूजा सभी लोग करते ही हैं।१०८।

**न तस्य प्रतिमाऽस्तीति तन्निषेधादुपासितुं कल्प्यते।**
**फलवार्ताऽसत्या तद्-यस्यनाममहद्यशः सदृशार्थकम् ॥१०९॥**

अथ मूर्तिपूजाऽनङ्गीकारिणो नास्तिका जना आहुर्यद् यजुर्वेदस्य द्वात्रिंशाध्यायस्य तृतीयमन्त्रे लिखितमस्ति यत् तस्येश्वरस्य कारण-ब्रह्मणः श्रीरामस्य प्रतिमा-मूर्तिरेव नास्ति तदा तस्य पूजादिकथनं बहु असङ्गतमस्ति मूलं नास्ति कुतः शाखा इत्यस्य न्यायस्य प्रवेशो बोभूयते। यदा वृक्षस्य मूलमेव नास्ति तदा पुनस्तस्यशाखा कुतो भवितुमर्हति? तथैव यदेश्वरस्य मूर्तिरेव नास्ति तदा तस्य पूजात इदममुकफलं भवतीति कथनं व्यर्थमस्ति। लोकाः स्वोदरं पूरयितुं मन्दिरं निर्माप्य तत्र देवमूर्तिं प्रतिष्ठाप्य पणान्नादिजनतादास्यति तदाऽर्चकस्य परिवाराः पालयिष्यन्त उपासनायै नैवोदरपूणाय मूर्तीनां कल्पनां कुर्वन्ति। यदा मूर्तिरेव न सिद्धाऽस्ति तदा प्रतिमापूजनात् किञ्चिदमुकं फलं भवति एतत्कथनमसत्यमेवास्तीति। अस्य प्रश्नस्योत्तरमास्तिकाः सनातनधर्मावलम्बिनः आचार्या ददति-यद् महाशयाः! न तस्य प्रतिमाऽस्ति एतावद् वाक्यमादाय बहु किमपि कथितवन्तः सन्ति किन्तु तस्य मन्त्रस्य तत्पदानन्तरस्थपदं भवन्तः कथं न पठन्ति? न तस्य प्रतिमाऽस्ति यस्य नाम महद् यशः महाशया अत्र प्रतिमाशब्दः सदृशार्थकोऽस्ति न तु मूर्त्यर्थकोऽस्ति, यतस्तत्रैवानन्तरं कथितमस्ति यद् यस्य नाम महद् यशः तस्येश्वरस्य समानः कोऽपि न विद्यते। यस्य नाम प्रचुरप्रभावशालि वर्तते तथा यशो महदस्ति। महाशया! अग्रिमं पदं किमपि न ब्रुवते? सहस्त्रशीर्षा पुरुषः, सर्वतः पाणिपादं तत् सर्वतोऽक्षिशिरोमुखमकायमित्यादिनां व्याख्यया। तत् ब्रह्म साकारमेव शास्त्रसम्मतमिति प्रयुञ्जितं पूर्वम्। यस्य नाम महद् यशः इत्यत्रेश्वरस्य नाम्नः कापि महत्ता प्रकाशयितुमत्यावश्यकी वर्तते। हंसो यथा क्षीरमिवाम्बुमध्यात् इत्येतन्नियमानुसारं महात्मना महाकवि सम्राजो जगद्वन्द्य श्रीतुलसीदासमहाराजस्य लेखे शिवलिङ्गस्थापनम्, तथा भ

वानी पूजनादिकं प्रकरणद्वयं विहाय शेषं श्रीतुलसीयश्रीमद्रामायणं शिरोधार्यं यत उक्तप्रसङ्गौ प्रक्षिप्तौ ते हि स्वमानसे लिखन्ति-कहइ कहां लगि नाम बडाई । राम न सकहिं नामगुण गाई । कियदवधि नाम गुणं कथयानि ? रामो न शक्नोति नामगुणं गातुम् ॥ राम एक तापसतिय तारी । नाम कोटि खल कुमति सुधारी ॥ राम एका तामस ( गौतम ) स्त्रियम् ( अहल्याम् ) अतारयत् । नाम कोटिखल कुमतीन् सूदधरत् ॥ इति । नरसिंहपुराणे लिखितमस्ति-रामनाम जपतां कुतो भयं सर्वतापशनैकभेषजम् । पश्य तात ! ममगात्रसंगमात् पावकोऽपि सलिला यतेऽधुना ॥ हनुमन्नाटके लिखितमस्ति-( मङ्गलम् ) कल्याणानां निधानं कलिम लमथनं पावनं पावनानां, पाथेयं यन्मुमुक्षोः सपदि परपदप्राप्तये प्रस्थितस्य । विश्रामस्थानमेकं कविवरचसां जीवनं सज्जानानां, बीजं धर्मद्रुमस्य प्रभवतु भवतां भूतये रामनाम ॥१॥ वेदस्यैकभागे लिखितमस्ति-रामनामजपेनैव देवतादर्शनं भवति कलौ नान्यथा । अन्यत्रापि-रामेति वर्णद्वयमादरेण सदा स्मरन् मुक्तितुपैति जन्तुः । कलौ युगे कल्मषमानसानामन्यत्र धर्मे खलु नाधि कारः ॥ महाशयाः ! वेदेष्वपि मूर्तिपूजाऽस्ति ततः सायुज्यमुक्तिप्राप्ति रभिहिताऽस्ति । वेदेषु ईश्वरस्य मूर्तिनिर्माणमपि लिखितमस्ति । यजुर्वेदस्य २७ सप्तविंशाध्यायस्य तृतीयमन्त्रः-देवी द्यावापृथिवी मखस्य त्वामद्य शिरो राध्यासम् । देवयजने पृथिव्याः मखायत्वा मखस्य त्वा शीर्ष्णे' अत्र विष्णुयज्ञस्य प्रसङ्गोऽस्ति । हे मृज्जलरूपदेव्यौ ! अहं देवयजनस्थाने युवां द्वे आदानन्त शक्तिशालिपरब्रह्मणो मूर्तिं करिष्याम्यतो युवां गृह्णामि यज्ञे परब्रह्ममूर्तिं निर्माय पूजयितुं युवयोर्द्वयोर्ग्रहणमस्ति । अस्मन्मन्त्रे मूर्तिनिर्माणं लिखितमस्ति तदा कथं वक्तुं शक्यत ईश्वरो निराकारो मूर्तिरहित इति । वेदादिसर्वशास्त्रसम्मतं मूर्तिनिर्मा णतत्पूजांच अतः स्वकल्याणार्थिभिर्नरैः श्रीरामस्य बिग्रहप्रतिष्ठापनापूर्वकपूज नाराधनस्तवनकैङ्कर्यमवश्यं कर्तव्यं-यतः सादृश्यार्थकमत्रास्ति प्रतिमापदमित्य तः । तस्य श्रीरामचन्द्रस्य सादृश्यं नास्ति केनचित् । अलं प्रपञ्चेनेतिदिक् ।१०९।

अब मूर्ति पूजा को नहीं माननेवाले नास्तिक लोग कहते हैं कि यजुर्वेद के ३२ अध्याय तीसरे मन्त्र में लिखा है कि उस ईश्वर कारण ब्रह्म श्रीरामजी की प्रतिमा मूर्ति ही नहीं है जब मूर्ति का ही निषेध है ईश्वर बिना मूर्ति का है तो ईश्वर की प्रतिमा



के पूजन से अमुक फल होता है ऐसा कहना बहुत असङ्गत है । मूलं नास्ति कुतः शाखा । इस न्याय का प्रवेश हो जाता है । जब वृक्ष की जड़ ही नहीं है तो फिर वृक्ष की शाखा कहां से हो सकती है । वैसे ही जब ईश्वर की मूर्ति ही नहीं है तो उसकी पूजा से यह अमुक फल होता है यह कहना व्यर्थ है । लोग अपने पेट भरने के लिए मन्दिर बनवा के मूर्तियों को बैठा के पैसे रुपए अनाज आदि लोग देवेंगे मन्दिरों में तो पूजारी का परिवार पलेगा उपासना के लिए नहीं पेट भरने के लिए मूर्तियों की कल्पना करते हैं । जब मूर्ति ही नहीं सिद्ध है वेदों से तो प्रतिमा पूजन से अमुक फल होता है यह बात भी असत्य ही है । इस पूर्वपक्ष का आचार्यश्री आस्तिक सनातनी विद्वान् उत्तर देते हैं कि-महाशयजी न तस्य प्रतिमाऽस्ति । इतने वाक्य को लेके बहुत कुछ आप कह गए हैं किन्तु उस मन्त्र के उस पद के वाद का पद आप क्यों नहीं पढते हैं ?-न तस्य प्रतिमाऽस्ति यस्य नाममहद्यशः । महाशयजी यहां प्रतिमा शब्द सदृश का वाचक है नकी मूर्ति का वाचक है क्योंकि वहीं वाद में कहा है कि-'यस्य नाममहद्यशः' उस ईश्वर के समान कोई नहीं है जिसका नाम बहुत प्रभावशाली है । वश महाशयजी आगे क्या कहते हो कुछ नहीं । सहस्त्रशीर्षा पुरुषः । सर्वतः पाणिपादं तत् सर्वतोऽक्षिशिरोमुखम् । अकायम् । इत्यादि की व्याख्या से वह ईश्वर ब्रह्म साकार ही शास्त्रसम्मत है । यस्य नाममहद्यशः । यहां ईश्वर के नाम की कुछ महत्ता बतलाना बहुत आवश्यक है । हंसो यथाक्षीरमि वाम्बुमध्यात् । इस नियमानुसार महात्मा कवि सम्राट् जगद्वन्दनीय श्रीतुलसीदासजी महाराज के लेख में से शिवलिङ्ग स्थापना तथा स्तुति और भवानी पूजन स्तुति तथा भवानी आशीर्वाद ये दो प्रकरणों को छोड़के बांकी श्रीतुलसीकृत श्रीमद्रामायण का मैं शिरोधार्य मानता हूँ क्योंकि उक्त प्रसङ्ग प्रक्षिप्त हैं श्रीतुलसीदासजी महाराज लिखते हैं-कहहूँ कहाँ लगि नाम वडाई । राम न सकहिं नाम गुण गाई । राम एक ताप स तियतारी, नामकोटि खल कुमति सुधारी । नरसिंह पुराण में लिखा है-रामनाम जपतां कुतोभयं सर्वतापशमनैकभेषजम् । श्रीहनुमान्नाटक में लिखा है-कल्याणानां निधानं कलिमलमथनं पावनं पावनानां पाथेयं यन्मुमुक्षोः सपदिपरपदप्राप्तये प्रस्थितस्य विश्रामस्थानमेकं कविवरवचसां जीवनं सज्जनानां बोजं धर्मद्रुमस्य प्रभवतु भवतां भूतये रामनामः ॥ वेद के किसी भाग में लिखा है-रामनामजपेनैव देवता दर्शनं भवति

कलौ नान्यथा। तो महाशयजी वेदों में मूर्ति पूजा है मूर्ति पूजा से सायुज्य मुक्ति की प्राप्ति भी कही गई है। वेदों में ईश्वर की मूर्ति का बनाना भी लिखा है। यजुर्वेद के ३७ अध्याय के ३ रा मन्त्र है-देवी द्यावा पृथिवीमखस्यत्वामद्यशिरोराध्यासम् 'देव यजने पृथिव्याः मखायत्वा मखस्यत्वा शीर्ष्णे' विष्णु यज्ञ का प्रसङ्ग है। हे मृद् जलरूपदेवियों मैं देव यजन स्थान में तुम दोनों को लेकर के अनन्त शक्तिशाली परब्रह्म की मूर्ति बनाऊँगा इसलिए मैं तुम दोनों का ग्रहण करता हूँ यज्ञ में परब्रह्म विष्णु की मूर्ति को बना के पूजन के हेतु से तुम दोनों का ग्रहण है। इस मन्त्र में मूर्ति बना के पूजन लिखा है। महाशयजी जब वेदों में मूर्ति बनाना लिखा है तब कैसे कहा जा सकता है कि ईश्वर निराकार मूर्ति रहित है। वेदादि सर्वशास्त्र ईश्वर मूर्ति तथा पूजा के समर्थक हैं अतः स्व कल्याणेच्छु मनुष्य को श्रीरामादि श्रीविग्रहों की प्रतिष्ठाकर आराधना करना चाहिये ॥१०९॥

**रामानुजमताद्भिन्नं श्रीरामानन्दसन्मतम्।**
**मन्त्रोपास्येष्टदेवस्य भेदादेवेति निश्चितम् ॥११०॥**

श्रायति हरिमितिश्रीः श्रिधातोः क्विब्वचीत्यादिनाक्विप्प्रत्ययः दीर्घश्च। श्रियोविशिष्टः श्रीविशिष्टः स चासौरामानन्दश्चेति शाकपार्थिवादित्वान्मध्य-मपदलोपीविशेषणविशेष्यसमासः सच्चतन्मतञ्चेति सन्मतम्। श्रीरामानन्द-स्यसन्मतं श्रीरामानन्दसन्मतम्। अनुपश्चाज्जायते इति अनुजः रामस्यानुजः रामानुजस्तस्यमतंतस्मादुभिन्नम् पृथगस्तीतिशेषः। भेदे हेतुरुच्यते-यः स्वय मन्यमनपेक्ष्य दीव्यति प्रकाशते इति स देवः। अथवा स्वेन तेजसा अन्यं देवयति प्रकाशयते यः स देवः इष्टश्चासौदेवश्चेति इष्टदेवः। उपासितुं योग्य उपास्यः सचासौ इष्ट देवश्चेति उपास्येष्टदेवः। मन्त्रते इति मन्त्रः। अथवा मन्त्रणं मन्त्रः। मन्त्रश्च उपास्येष्टदेवश्चेत्यनयोः समाहारो द्वन्द्वः। मन्त्रोपास्येष्टदेवम् तस्यभेदा देवेतिनिश्चितमिति क्रियाविशेषणमिदम्। तमेव स्पष्टयति-श्रीरामानन्दसन्मते मन्त्रः षडक्षरात्मकः-रां रामाय नमः' इति श्रीरामानुजमते अष्टाक्षरात्मकः-ॐ नमो नारायणाय' इति। श्रीरामानन्दसन्मते उपास्येष्टदेवः विशेष्यात्मकः श्रीरामोवर्तते श्रीरामानुजमते उपास्येष्टदेवः विशेषणात्मकः श्रीनारायणोवर्तते इति द्वयोर्भे-दोऽस्तीति।

ननु विशेष्यविशेषणस्थलेऽभेद एव भवतीतिकथमुच्यते भेदोऽत्रोच्यते



यद्यपि तयोरभेदो भवति नीलोघट इतिवत् तथापि पदार्थताऽवच्छेदकभेदेन किञ्चिद्भेदो भवत्येव। यथा नीलोघट इत्यादौद्वन्द्वसमासो न भवितुमर्हति यत्र वास्तविकभेदो भवति तत्रैवद्वन्द्वविधानात्। तत्रोक्तम् पदार्थताऽवच्छेदकभेदेन भेदमाश्रित्य द्वन्द्वविधानम्। कथमन्यथा गौतमसूत्रे प्रमाणप्रमेयसंशय इत्या द्यात्मके द्वन्द्वविधानं संगच्छते। हेरम्बलम्बोदरगजानन इत्यादौच। प्रकृते च श्री रामनारायणोर्विशेष्यविशेषणयोरभेदेसत्यपि पदार्थताऽवच्छेदकरामत्वनाराय णत्वयोर्भेदो भवितुमर्हत्येव। अतस्तथोक्तं मन्त्रोपास्येष्टदेवस्य भेदादेवेतिनिश्चितं यथा स्यात् तथा उभयमतभेदोवर्तत एव।

ननु पदार्थताऽवच्छेदकभेदेन शब्दभेद एव नार्थभेद इति मैवमर्थभेदोऽपि कस्मिंश्चिदंशेस्यादेव तथाहि राम्-१-रामाय-२-न-३-मः-४, रामिउपपदत्रयम् र-१ अ-२-म्३-इति। रामाय-४-न-५ मः-६ इति षडक्षरात्मके श्रीरा ममन्त्रे षट् पदानि सन्ति। र इति प्रथमपदात् चतुर्थ्येकवचनं ङे-विभक्तिरा याति तस्याः सुपासुलुक्पूर्वसवर्णादित्यादिना लुग् भवति तथा च प्रथमं र पदं षड्भ्योधातुभ्यः सिध्यति तथाहि रम् धातुः विसर्गरचनात्मकस्तस्मात् रमयति सर्गादौ स्वस्य कर्मानुसारम् सर्वपदार्थजातं रचयतीति र इति औणादिकडप्रत्य यः। अथवा अन्तर्भावितण्यर्थकदीप्त्यर्थकराज्धातो राजते प्रकाशति सर्वं पदार्थजातमिति र इति उक्त एव प्रत्ययः। अथवा क्रीडार्थकरम्धातोः रमयति क्रीडयति आनन्दयतीति र इति उक्त एव प्रत्ययः। अथवा पालनार्थकरक्षधातोः रक्षतिपालयतीति रः। अथवा अन्तर्भाविण्यर्थकक्षयार्थकरीधातोः रीयते नाश यतिसंहारयिति महाप्रलयेचराचरात्मकं सर्वं विश्वमिति र इति औणादिकड प्रत्ययः, टिलोपः। अथवा आदानार्थकराधातोः रातिमहाप्रलयेगृह्णाति स्वकुक्षौ सर्वंचराचरात्मकं विश्वंस्थापयति धातूनामनेकार्थत्वेनविरोधाभावादिति र उक्त एवप्रत्ययः। अनेन र पदेन-यतोवा इमानिभूतानि जायन्ते इति श्रुतिर्बोध्यते तदर्थसंघटनात्। र पदेन सूक्ष्मचिदचिद्विशिष्टं स्थूलचिदचिद्विशिष्टं ब्रह्मप्रतिपाद्य ते। तत् श्रीरामएवेति।

द्वितीयं पदं-अ इति तस्यसिद्धिः। एकोनविंशत्यर्थकाद् अवधातोः अवति उक्त धातुतोडप्रत्यय औणादिकष्टिलोपः। अ इति पदेन आदिकारणब्रह्मण आ दिशक्तिः श्रीसीताख्याऽभिधीयते। यद्यप्येकाक्षरीकोशतः-अक्षराणामका-रोऽस्मीति गीतावचनतोविष्णुः प्रतीयते तथापि एकायनब्राह्मणस्य श्रुतिस्तु आदिकारणब्रह्मण आदिशक्तिंब्रवीति। ॐकारः स्वरोमकारोव्यञ्जनं यः स्वरः

सा प्रकृतिः समभिधीयत इति॥ महर्षिश्रीमद्वाल्मीकेरप्ययमभिप्रायः-अग्रतः प्रय मौरामः सीतामध्येसुमध्यमा । पृष्ठतस्तु धनुष्पाणिर्लक्ष्मणोऽनुजगामह । अन्यत्राप्युक्तम्-रामलक्ष्मणयोर्मध्येश्रीव्यवस्थानवद्यथा । तथैव ब्रह्मजीवयोर्मध्येऽकारः श्रीरुच्यते-रकारेणोच्यते रामः श्रीकारेणह्युच्यते । अकारस्तुतयोर्दास इत्यादि । तृतीयं पदं म् इति तस्यसिद्धिश्चतुर्भ्योधातुभ्यो भवति । तथाहि मन् अवबोधनार्थकात् मन् ज्ञानार्थकात् मद्हर्षार्थकात् मस् परिणामार्थकात् औणादिकड्विप्रत्ययेटिलोपे च म इति । अकारस्यचादिगणपाठात् प्रथमैकवचनस्य-अव्ययादाप्सुवः इत्यनेनलुग्भवति । मकारात् परस्यप्रथमैकवचनस्य हल्ङ्याबित्यादिनालोपः । अथवा-आत्माजीवेधृतौदेहेस्वभावे परमात्मनि इति कोशवलेनात्मशब्दो जीवपरकोऽपि-प्रतीयते तस्य छान्दसत्वात्-म् इति भागं विहायान्त्यलोपेनापि म् शब्द सिद्धिः । स च जीववाचकः एवञ्च र अम् इति स्थितौदीर्घेसति राम् इति जातम् । तथा च रां पदेन ब्रह्म माया जीव इति प्रतिपाद्यते इति विशिष्टाद्वैतसिद्धान्तोऽपिदृढो भवति । रामाय इति चतुर्थं पदं वर्तते । अनेनशेषशेषिभावः । अंशाशिभावः । शरीरशरीरिभावः । अवयवावयिभावः । नियाम्यनियामकभावः प्रतिपाद्यते । जीवः शेषः शरीरम् अंशः । अवयवः । नियाम्यः स्वीक्रियते । ब्रह्म श्रीरामः शेषी अंशी शरीरी अवयवी नियामकः स्वीक्रियते इति विशिष्टाद्वैतसिद्धान्तः। न इति निषेधवाचकमव्ययपदम् । अव्ययत्वाद्विभक्तेर्लुग्भवति । म इति षष्ठ्येकवचनान्तंपदम् । तथा च मः जीवस्य मम जगत्सृष्ट्यादिकार्यं न नहि विद्यते इति शेषः । जीवस्याल्पत्वादिकत्वात् । किन्तु विचित्रजगत्सृष्ट्यादिकंकार्यं ब्रह्मणः सर्वेश्वरश्रीरास्यैवेति । अनेनव्याख्यानेन श्रीराममन्त्रार्थ श्रीनारायणमन्त्रार्थयोर्महान्भेदः प्रतीपतेऽतस्तथ्यमुक्तम् मन्त्रोपास्येष्टदेवस्य भेदादिति । इत्यलं पल्लवितेनाधिकन्मन्यत्र मत्प्रबन्धेभ्योऽनुसन्धेयः ।

ननु कीदृशः शरीरशरीरिभावादिरितिचेदत्रोच्यते । स्वेच्छया प्रयोज्यत्वं शरीरत्वं शेषत्वमवयवत्वञ्च । स्वम् ईश्वरः श्रीरामः कारणम्ब्रह्म । अयं मम पुत्रोऽस्तीतिवदंशांशिभावः । जीवमायाद्वयंनियाम्यंप्रयोज्यञ्चास्ति । नियामकः प्रयोजकश्च ईश्वरः श्रीरामः। जीवमायाद्वयमुपयोज्यमस्ति ईश्वरः कारणब्रह्म श्रीरामः उपयोजकोऽस्ति । नहि भोगायतनंशरीरम्' इति गौतमसूत्रवत् शरीरशरीरिभावः । किन्तु स्वेच्छयाप्रयोज्यंशरीरमितिज्ञेयम् । ननु घटकपालवदवयवावयविभावश्चेत् तदा अनित्यत्वप्रसङ्गः स्यादिति चेन् मैवम् । विशिष्टाद्वैतमते



नित्यावयवावयविभावस्वीकारात् । अवयवभूतम् जीवमायाद्वयं नित्यं स्वीक्रियते । अवयवीभूतं हीश्वरश्रीरामाख्यंकारणं ब्रह्म तु नित्यमेवेत्यतोऽनित्यघटकपालवदनित्यत्वप्रसङ्गेन स्यादिति दिक् ॥११०॥

जगद्गुरु श्रीकेवलरामाचार्यजी १५४६-१७२५ जो श्रीरामानन्दीय ३६ द्वाराचार्यों में से एक द्वाराचार्य हैं जिनकी द्वारपीठ झीथडा पाली जिला में है आपने सामान्य जनों में फैले इस भ्रान्त धारणा को कि श्रीरामानुजाचार्यजी एवं श्रीरामानन्दाचार्यजी का मत एक है उसको तात्विक स्वरूप से भिन्नता बोध हेतु प्रबोधरत्नमाला नामक दिव्य प्रबन्ध लिखकर प्रचारित-प्रसारित किये उसका यह संक्षिप्तसार है-श्रीरामानुजाचार्यजी के मत से श्रीरामानन्दाचार्यजी का मत भिन्न है यानी परम्परा एवं आन्तरिक आचार-विचार प्रणाली दोनों में भिन्न भिन्न है एवं किसी भी सम्प्रदाय में उसके भिन्नता बोधक प्रधान कारण मन्त्र तथा उपास्य इष्ट देव होते हैं वे इनमें हैं ब्रह्मतारक षडक्षर श्रीराममहामन्त्र एवं सर्वेश्वर श्रीसीतारामजी श्रीरामानन्दसम्प्रदाय के उपास्य इष्ट हैं तो श्रीनारायण अष्टाक्षर मन्त्र तथा श्रीलक्ष्मीनारायणजी उपास्य इष्टदेव श्रीरामानुजसम्प्रदाय के हैं अतः नितरां दोनों भिन्न हैं एक नहीं । इस श्लोक की व्याख्या तात्विक रूपसे रत्न प्रकाशिका टीका में आचार्यजी ने की है अतः विशेषार्थी वहीं देखें ॥११०॥

**रामानन्दमहासुहृत्सुरसुरानन्दस्य सद्वंशजः**
**रक्तश्रीतिलकाभिरामशिरसः सत्क्षान्तिपाथोनिधेः ।**
**मायावादिगजेन्द्रकुम्भदलने सिंहायमानस्य च**
**शिष्योऽहं नरसिंहनामकगुरोः श्रीझीथडावासकः ॥१११॥**

卐 इति श्रीकेवलरामकूवाचार्यप्रणीता प्रबोधरत्नमाला समाप्ता 卐

अथ ग्रन्थकारजगद्गुरुस्वामीश्रीकेवलरामकूवाचार्यमहाराजः स्वपरिचयं ददद् ग्रन्थं समापयति-रामानन्देत्यादिना । जगद्गुरुश्रीरामानन्दाचार्यस्य सुशिष्यराजः-सच्छिष्यशिरोमणेर्जगद्गुरोः श्रीसुरसुरानन्दाचार्यस्य रक्तश्रीतिलकाभिरामशिरसः-रक्तश्रिया द्वादशभिस्तिलकैः शोभमानललाटस्य सत्क्षान्तिपाथोनिधेः-समीचीनक्षमासागरस्य मायावादिगजेन्द्रकुम्भदलने-मायावादिरूपगजराजमस्तकविदारणे सिंहायमानस्य-सिंहवदाचरतः वंशोद्भवः-शिष्यपरम्परारूपकुलजातः नरसिंहनामकगुरोः शिष्यः श्रीझीथडावासकः श्रीयुक्तझीथडाग्रामवास्तव्यः अहम् श्रीरामानन्दाचार्यपीठनामकश्रीकूवाद्वारपीठसंस्था-

**पकः सर्वेश्वरश्रीरामस्यानन्योपासकः श्रीकेवलरामकूवाचार्योऽस्मीति ।**

**एतदीयापरंपरा निम्नास्ति प्रस्थानत्रयानन्दभाष्यकाराः-**

**(१) श्रीसुरसुरानन्दाचार्याः, (२) श्रीमाधवाचार्याः (३) श्रीगरीवदासाचार्याः (४) श्रीलक्ष्मीदासाचार्याः (५) श्रीगोपालदासाचार्याः (६) श्रीनरसिंहाचार्याः (७) जगद्गुरु श्रीकेवलरामाचार्याः ।**

**प्रमादतोऽज्ञानवशात्प्रजाता त्रुटिर्मदीयाऽस्य च टीकने सा ।**
**सुधीभिरत्यन्तगुणाभिलाषैः क्षमासृतिं कारुणिकैर्हि नेया ॥१११॥**

इति विश्रामद्वारकास्थ श्रीरामानन्दाचार्यपीठाचार्यश्रीरामानन्दसम्प्रदाय-
स्यैकत्रिंशत्तमाचार्यजगद्गुरुश्रीवैदेहीवल्लभाचार्यप्रणीता
प्रबोधरत्नमालाया रत्नप्रकाशिका टीका समाप्ता ।

❁ शं भवतु सर्वजगतः ❁

अब ग्रन्थकार जगद्गुरु स्वामी श्रीकेवलरामाचार्यजी महाराज अपना परिचय देते हुए ग्रन्थ की समाप्ति कर रहे हैं-रक्त श्री से युक्त द्वादश तिलकों से सुशोभित होते हुए ललाटवाले तथा-क्षमारूपं तपस्विनाम् । इस नियमानुसार क्षमा से शान्त स्वरूप मायावादरूपी प्रबल गजराज के लिए सिंह राजयोग दर्शन में कहे हुए यम नियमादिवाले योगी । जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्यजी महाराज के प्रिय शिष्य जगद्गुरु श्रीसुरसुरानन्दाचार्यजी महाराज के वंश में आने के वाद नये सृष्टि से नवीन जन्मवाला श्रीरामजी की उपासना करनेवाले जगद्गुरु श्रीनरसिंहाचार्यजी महाराज का विरक्त शिष्य श्रीझीथडा नाम के नगर में रहनेवाला मैं केवलरामकूवाचार्य नामक प्रभु सद्भक्ति में लग के अपना जीवन व्यतीत कर रहा हूँ । इस अन्तिम श्लोक से निश्चित होता है कि स्वामी जगद्गुरु श्रीसुरसुरानन्दाचार्यजी महाराज रक्त श्रीधारक थे । वर्तमान में लोग स्वामी श्रीसुरसुरानन्दाचार्यजी महाराज को श्वेत श्रीधारक सिद्ध कर रहे हैं यह उन लोगों की अपनी वात है जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्यजी इनके गुरु हैं वे तो रक्त श्रीधारक थे तो शिष्य कैसे श्वेत श्रीधारण कर सकता है ? ॥१११॥

व्याख्यानवाचस्पतिश्रीईश्वराचार्यप्रणीता
प्रबोधरत्नमाला की विभा टीका

❁ श्रीरामः शरणं मम ❁